(दुर्गा व्याख्या)

इण्ग्रहणेषु तर्हि सन्देहः। असंदिग्धम् परेण, न पूर्वेण इति। कुत एतत्। 'ण्वोरन्यत्र परेणेण् स्यात्'। यत्रेच्छति पूर्वेण संमृद्य (आदेशेन तौ निर्वृत्य) ग्रहणं तत्र करोति ण्वोरिति। तच्च गुरु भवति। कथं कृत्वा ज्ञापकम् ? तत्र विभक्तिनिर्देशे संमृद्य ग्रहणे चार्धचतस्रः ($3\frac{1}{2}$) मात्राः (अर्धेन चतस्रः चतुर्थी हि मात्रा तत्रार्धमिति कैयटः प्रदीपे) प्रत्याहारग्रहणे पुनस्तिस्रो मात्राः। ("इणः" इति पदच्छेदाभिप्रायेणेदम्। संहितायां तु सार्धमात्राद्वयमेवेति बोध्यम्—इति नागेश उद्योते।) किं पुनर्वर्णोत्सत्ताविवायं णकारो द्विरनुबध्यते ? एतज्ज्ञापयत्याचार्यः—भवत्येषा परिभाषा—"व्याख्यानतो विशेषप्रतिपत्तिर्नहि सन्देहादलक्षणम्। परेणेण्ग्रहणम् इति व्याख्यास्यामः।" ननु यथा कपिञ्जलानालभेतेति वाक्ये बहुवचनेन सर्वेषां कपिञ्जलानामालम्भनासम्भवात् त्रयाणामेव कपिञ्जलानां पूर्वोपस्थितत्वाद् ग्रहणेन वाक्यार्थरक्षा क्रियते तथैव पूर्वणकारस्य पूर्वोपस्थितिकत्वेन ग्रहणमस्तु, इत्थमत्र कपिञ्जलाधिकरणन्यायेन प्रथमोपस्थितेन पूर्वणकारेणैव ग्रहणे सिद्धे न सन्देहो न च परिभाषोत्थानमिति चेन्न निजां त्रयाणाम् ७।४।७५ इत्यत्र त्रयाणामिति पदोपादानेन व्याकरणे तन्न्यायास्वीकारादितिदिक्

---

समस्त अकार- इ कार और उ कार व्यक्ति का बोध करे या अकारादि पर णकारान्त समुदाय (अ इ उ ऋ लृ...... ह य व र ल रूप समुदाय) घटक जो वर्ण, उनमें रहने वाली जो अत्व......रत्व लत्वा दि जाति उससे अवच्छिन्न अकार इकार ऋकार रेफलकार व्यक्तिओं का बोधक हो, इस प्रकार का सन्देह तो हो हीं नहीं सकता; क्यों "आदिरन्त्येन सहेता" इस सूत्र ने अण् का अर्थ अ से ण तक के समुदाय के अन्दर आने वाले वर्णो में विद्यमान जाति से अवच्छिन सभी वर्णो में एक ही शक्ति का बोध कराया है। इसलिए जैसे घट पद घटत्वावच्छिन्ननिरुपित शक्तिमान् है, ऐसा जान लेने के बाद घटपद में इस घट निरूपित शक्ति है या उस घट निरूपित, इस प्रकार का सन्देह उत्पन्न नहीं होता, उसी प्रकार "आदि रन्त्येन" ने जब अ से लेकर ण् तक के समस्त वर्णो में अण् पद शक्त है ऐसा बोध करादिया; तब अण् पद अ—उ का बोधक है या अ—ल का इस प्रकार का सन्देह उत्पन्न ही नहीं हो सकता।

(हिन्दी भाष्यम्)

यदि यह कहें कि सब जगह अण् और इण् घटित सूत्रों में यदि अण् पर णकार से ही गृहीत हों तो पूर्व णकार का उच्चारण व्यर्थ हो जायगा, इसलिए "आदिरन्त्येन सहेता" यह सूत्र बतायेगा कि अण् पद का अर्थ पूर्वणकारान्त घटक वर्ण भी है और परण कारान्त समुदाय घटक वर्ण भी; तब तो सन्देह की गुंजाइश हो जाती है; क्योंकि एक में विरुद्ध धर्म द्वयावगाही ज्ञान को ही सन्देह कहते हैं; ढूलोपे पूर्वस्य" सूत्र में 'अण्' अ इ उ बोधक है या अ—ल बोधक है इस प्रकार का धर्म द्वयावगाही ज्ञान उत्पन्न होता है। इसलिए सन्देह है आप का कहना ठीक है परन्तु जैसे प्रकरण आदि के कारण नानार्थक हरि आदि पद के शक्ति का निर्णय हो जाता है; इसलिए उसकी शक्ति में किसी प्रकार का विरोध नहीं रहता; उसी प्रकार यहाँ भी उदाहरणादि दर्शन से अनेक शक्ति का आभास होने पर भी शक्तिओं में विरोध नहीं होने से एक धर्मी में विरुद्ध धर्मद्वयावगाही ज्ञान रूप सन्देह होना सम्भव नहीं है।

तात्पर्य में भी सन्देह नहीं माना जा सकता; क्योंकि यह अण् पद पूर्वणकारान्त समुदाय में आने वाले वर्णों के बोध की इच्छा से उच्चरित है या 'ल'तक आने वाले वर्णों के बोध की इच्छा से उच्चरित है; ऐसा सन्देह तात्पर्य निर्णायक के अभाव के कारण उत्पन्न होता परन्तु "मदीयः पुत्रो धनवान् भवतु पण्डितश्च भवतु' यहाँ एक ही पुत्र जैसे दोनों प्रकार की इच्छाओं का विषय होता है; उसी तरह एक ही अण् रूप विषय में दोनों प्रकार की इच्छाएं हो सकती हैं इस तरह सन्देह की गुंजाइश यहाँ नहीं दिखती।

इस प्रकार सन्देह किस अंश में है? इस प्रश्न के उत्तर में कहते हैं कि तात्पर्य में ही सन्देह हैं। यद्यपि एक को भी अनेक तात्पर्यों का विषय होते देखा गया है तो भी ऋषियों की इच्छा में प्रतिघात के असंभव होने के कारण ऋषि की इच्छा को फलवती ही माननी होगी। फलवती यहाँ मान नहीं सकते क्योंकि एक अण् पद से दो बोध तो हो नहीं सकते। एक बार उच्चरित शब्द से एक ही अर्थ का बोध होता है; ऐसा व्याकरण शास्त्र का सिद्धान्त है। इसलिए आंचार्य में समवाय सम्बन्ध से रहने वाली दोनों तात्पर्य वाली इच्छाओं का विषय अण् पद नहीं हो सकता; इसलिए अष्टाध्यायी में सूत्र गत अण् पद को देखकर सन्देह होता है कि आचार्य ने यहाँ इस तात्पर्य से अण्पद का उच्चारण किया है या उस तात्पर्य से। शाब्दबोध में तात्पर्य निश्चय ही हेतु है इसलिए तात्पर्य में सन्देह होने से निर्णय नहीं हो सकेगा। यदि तात्पर्य ज्ञान को ही शाब्दबोध का कारण मानें तो तात्पर्य के सन्देह में शाब्द बोध सन्दिग्ध ही होगा। इस तरह अण् और इण् ग्रहण वाले सूत्रों में सन्देह की गुंजाइश को सत्य बताया गया और व्याख्यानों के द्वारा सन्देह निर्णय की सलाह दी गयी।

तत्र संज्ञापरिभाषाविषये पक्षद्वयमित्याह—

यथोद्देशं संज्ञापरिभाषम् ॥२॥
कार्यकालं संज्ञापरिभाषम् ॥३॥

उद्देशमनतिक्रम्य यथोद्देशम् उद्देश-उपदेशदेशः । अधिकरणसाधनश्चायम् । यत्र देश उपदिश्यते तद्देश एवं वाक्यार्थबोधेन गृहीतशक्त्या गृहीतपरिभाषार्थेन च सर्वत्र शास्त्रे व्यवहारः । देशश्च प्रथमोच्चारणकाल एवात्र शास्त्रे व्यवह्रियते । तत्तद्वाक्यार्थबोधे जाते भविष्यति किञ्चिदनेन प्रयोजनमिति ज्ञानमात्रेण सन्तुष्यद्यथाश्रुतग्राहिप्रतिपन्नपेक्षोऽयं पक्ष इति 'ईदूत्' सूत्रे कैयटः ।

---

दुर्गा व्याख्या

**अथ यथोद्देश-कार्यकालपरिभाषे ॥२,३॥**

व्याख्यानतो विशेषप्रतिपत्तिरित्येषा परिभाषा सर्वशास्त्रविषया सकलपरिभाषा विषया चादौ व्याख्याता । ततो यथोद्देशमितिपरिभाषाद्वयमपि सकलशास्त्रपरिभाषाविषयत्वाद् व्याख्यायते—

तत्रेति—शास्त्रे इति भावः । अलक्षणपदेन पूर्वस्यां परिभाषायां शास्त्रस्योपस्थितत्वात् तत्रेति सर्वनाम्ना शास्त्रस्य परामर्शः । संज्ञाश्च परिभाषाश्चेतीतरेतरयोगद्वन्द्वः । जातिरप्राणिनाम् २.४.६ इति तु नेह प्रवर्तते, व्यक्तिप्राधान्यस्येह विवक्षणात् जातिप्राधान्यविवक्षायामेव तत्प्रवृत्तेः । ता एव विषयस्तस्मिन्निति विग्रहः । **पक्षद्वयमिति** यथोद्देशकार्यकालेति पक्षद्वयम् परिभाषार्थं लिखति—उद्देश्यमनतिक्रम्येति ।

---

**अथ यथोद्देश—कार्यकाल परिभाषा २,३**

संज्ञा और परिभाषा के विषय में इस शास्त्र में दो पक्ष हैं ।

१. यथोद्देश पक्ष और २. कार्यकाल पक्ष । "तत्र" का तात्पर्य है "शास्त्रे" और शास्त्रे का पक्षद्वय पदार्थ में अन्वय मानना चाहिए । इस से यह अर्थ निकला कि संज्ञा और परिभाषा विषय वाले शास्त्र में दो पक्ष है । 'तत्र' पद का यदि उल्लेख नहीं करते तो अर्थ होता कि संज्ञा और परिभाषा में दो पक्ष हैं। ऐसी स्थिति में प्रत्येक संज्ञा और प्रत्येक परिभाषा में दो पक्ष हो जाते । अगर 'तत्र' शब्द मात्र का उल्लेख होता और "संज्ञा परिभाषा विषये" शब्द का उल्लेख नहीं होता तो विधि सूत्र को दोनों पक्षों का अधिकरण मानना पड़ता । "संज्ञा परिभाषा विषये" यहाँ विषय 'शब्द' देश वाची है । सप्तमी का अर्थ 'अवच्छेदकत्व' है । अवच्छेदकत्व' का अन्वय अधिकरणत्व के साथ होता है । इस तरह तात्पर्य निकला कि संज्ञादेशावच्छेन और परिभाषादेशावच्छेदेन शास्त्र में दो पक्ष होते हैं ।

(दुर्गाव्याख्या)

परावरयोगे च ३.४.२० इति क्त्वाप्रत्ययः। यथा सादृश्ये २.१.७ इत्यव्ययीभावसमासः। छात्रो द्विविधः—एकोऽन्धश्रद्धालुः गुरुर्यदुपदिशति तदवश्यमेव ममोपयोगीति निश्चित्य वृद्धिरादैच् १.१.१ इति तस्मिन्निति निर्दिष्टे पूर्वस्य १.२.६६ इत्यादिसंज्ञापरिभाषयोर्वाक्यार्थे गुरुणाध्यापिते 'भविष्यति किञ्चिदनेन प्रयोजनम्' इति मत्वा संज्ञापरिभाषादेश एव यथाश्रुतं, तथा गृह्णाति। एतादृशः संज्ञापरिभाषयोर्देश एव वाक्यार्थबोधशीलश्छात्रः=प्रतिपत्ताऽस्य यथोद्देशपक्षस्य मूलम्। पक्षेऽत्र संज्ञापरिभाषदेश एव वाक्यार्थबोधो जायते।

अपरश्छात्रस्तु न तथान्धश्रद्धालुः किन्तु फलानुरोधेनैव गुरुवाक्येऽपि श्रद्धधाति एतादृशश्छात्रो 'वृद्धिरादैच्' १.१.१ 'तस्मिन्नितिनिर्दिष्टे पूर्वस्य' १.२.६६ इत्यादिसंज्ञापरिभाषयोः संज्ञापरिभाषदेशे गुरुणा वाक्यार्थे पाठितेऽपि तत्र लक्ष्यसिद्धिरूपं प्रयोजनमदृष्ट्वा नानेन मम किमपीष्टसाधनं भविष्यतीति संज्ञापरिभाषदेशे तद्वाक्यार्थबोधमुपेक्षते। अतस्तत्र देशे संज्ञापरिभाषविषयकदृढतरसंस्काराभावात् वृद्धिरेचि

---

बात यह है कि छात्र दो प्रकार के होते हैं— एक वह जो अन्ध श्रद्धालु होता है। वह यह मानकर अध्ययन में प्रवृत्त होता है कि गुरु जो मुझे पढ़ाते हैं वह जरूर ही मेरे लिए उपयोगी है, इस निश्चय बुद्धि के साथ वह जो गुरु मुख से सुनता है; उसे अभ्यास कर लेता है और ग्रहण कर लेता है। वह "वृद्धिरादैच्" इसका उसके उपदेश देश में ही गुरु के द्वारा बताया गया यह अर्थ ग्रहण कर लेता है कि आदैच् को वृद्धि कहते हैं। इसी तरह गुरूपदेश से "तस्मिन्" सूत्र के उपदेश देश में ही यह अर्थ ग्रहण करता है कि सप्तमी निर्देश से विधीयमान कार्य वर्णान्तर से अव्यवहित पूर्व को होता है। इस प्रकार आदैच् को वृद्धि कहते हैं यह संस्कार उसे संज्ञा शास्त्र के उपदेश में ही १.१.१—इस अध्याय, पाद और सूत्राङ्क पर ही, उत्पन्न हो जाता है; सप्तमी निर्देश युक्त सूत्र से विधीयमान कार्य अव्यवहित पूर्व को होता है, यह संस्कार परिभाषा शास्त्र 'तस्मिन्' इसके उपदेश देश में १.१।६६ सूत्राङ्क पर ही हो जाता है। 'वृद्धिरेचि' इत्यादि सूत्र में वृद्धि पद को सुनते ही उसका वह संस्कार उद्बुद्ध हो जाता है और उसे लक्ष्य संस्कारोपयोगी वाक्यार्थ का बोध हो जाता है। ऐसे छात्रों की अपेक्षा से यथोद्देश पक्ष माना गया है।

दूसरे कुछ छात्र ऐसे भी होते हैं, जो फल को देख कर ही गुरु आदि के वाक्य में भी श्रद्धा रखते हैं। ऐसे छात्र 'वृद्धिरादैच्' "तस्मिन्निति निर्दिष्टे' इत्यादि संज्ञा और परिभाषा सूत्रों के अर्थ को गुरु के द्वारा बताने पर भी सोचते हैं कि हम तो शब्द साधुत्व ज्ञान के लिए व्याकरण पढ़ने लगे हैं। इन वाक्यों से तो किसी शब्द की सिद्धि नहीं बताई गयी है। इस लिए ये शास्त्र हमारे काम के नहीं है।

**केचित्तु परिभाषाविषये'तस्मिन्' इत्यादिवाक्यार्थबोधे सप्तमीनिर्देशादिः क्वेति पर्य्यालोचनायां सकलतत्तद्विध्युपस्थितौ सकलतत्तत्संस्काराय गुणभेदं परिकल्प्यैकवाक्यतयैव नियमः। कार्यकालपक्षे तु त्रिपाद्यामप्युपस्थितिरिति विशेषः।**

---

६.१.८८ 'इकोयणचि' ३.१.७७ इत्यादिविधिसूत्रीयवाक्यार्थबोधकाले वृद्धिपदेन किं गृह्यते ? अचि परे कस्य यण् ? इत्यादि जिज्ञासायां जातायां वृद्धिरादैच् १.१.१ तस्मिन्नितीत्यादिसंज्ञापरिभाषासूत्रं विधिसूत्रप्रदेशमानीय पदैकवाक्यतया वाक्यार्थो बुध्यते। इत्थं कार्यकालपक्षः सिद्धः। कार्येण काल्यते स्वसन्निधिं प्राप्यते इति व्युपत्तिः। मतमिदं **कैयटस्य**। अतएवं स "ईदूदेद्द्विवचनं प्रगृह्यम्" १.१.११ इतिसूत्रस्य भाष्ये लिखति—(यथोद्देशपक्षाश्रयेण परिहारः। कथं पुनरयं पक्षो यावता कार्यार्थत्वात् संज्ञापरिभाषस्य कार्यकालतैव न्याय्या। नैष दोषः। यदानुद्दिश्य प्रयोजनविशेषं प्रयोजनमात्रमभिसंधाय

---

ऐसा सोचकर वे उपदेशदेश में इनकी उपेक्षा कर देते हैं। इसलिए उन्हें वृद्धि विषयक दृढ़ संस्कार नहीं होता और जब वे "वृद्धिरेचि" इत्यादि सूत्र पढ़ते हैं तो वृद्धयादि पद का ज्ञान न होने से उन्हें सूत्र के अर्थ का ज्ञान नहीं हो पाता और पूछते हैं कि गुरु जी, वृद्धि किसे कहते हैं ? और गुरु जब फिर उन्हें "वृद्धिरादैच्" का उपदेश करते हुए वृद्धि पद का अर्थ बताते हैं; तब 'वृद्धिरादैच्' इत्यादि सूत्रों के साथ 'वृद्धिरेचि' का वाक्यार्थ बोध होता है। इसी तरह "तस्मिन्" इत्यादि सूत्र के साथ (इको यणचि) इत्यादि की पदैकवाक्यता होकर अर्थ का ज्ञान होता है। ऐसे छात्रों को दृष्टि में रख कर जो पक्ष माना गया है; वह है कार्यकाल पक्ष।

(क) 'यथोद्देशम्' का विग्रह है उद्देश अर्थात् उपदेश देश का अतिक्रमण न करके। जिस पक्ष में उपदेश देश में ही संज्ञा और परिभाषा का वाक्यार्थबोध हो जाया करता है उसे यथोद्देश पक्ष कहते हैं संज्ञा और परिभाषा सूत्रों का ज्ञान इस पक्ष में छात्रों को आद्योच्चारण देश में ही हो जाया करता है; क्योंकि वे वहाँ उनकी उपेक्षा के द्वारा "उद्देश"—उच्चारण देश—का अतिक्रमण नहीं करते हैं। 'उद्देश' शब्द अधिकरण में घञ् प्रत्यय करके बना है। इसलिए इसका अर्थ 'उपदेश देश' हो सकता है' जिस देश में संज्ञा सूत्र या परिभाषा सूत्र का उपदेश किया गया हो; उसी देश में वाक्यार्थ बोध होने के कारण वहीं गृहीतशक्तिक संज्ञासूत्र से और ज्ञात परिभाषा के अर्थ से सर्वत्र शास्त्र में व्यवहार होता है। देश का तात्पर्य प्रथम उच्चारण काल ही इस शास्त्र में लिया जाता है। उन उन संज्ञा और परिभाषा सूत्रों का वाक्यार्थ बोध होने पर "इसका कुछ न कुछ आगे चल कर प्रयोजन अवश्य होगा" इस ज्ञान मात्र से सन्तुष्ट होने वाले तथा जैसे गुरुमुख से सुना वैसा ग्रहण कर लिया इस प्रकृति वाले छात्रों को दृष्टि में रखकर यह "यथोद्देशपक्ष"

(दुर्गाव्याख्या)

भविष्यति किञ्चिदनेन प्रयोजनमिति संज्ञापरिभाषं प्रणीयते, तदा संभवत्येवायं पक्षो यथाश्रुतग्राहिप्रतिपत्त्रपेक्षः । महावाक्यार्थपर्यालोचनप्रवृत्तप्रतिपत्त्रपेक्षस्तु कार्यकाल-पक्षः) **देशश्चोच्चारणकाल** इति । यद्यपि देशकालौ पृथक्पदार्थौ । तथापि सांख्ययोगदर्शन इव व्याकरणेऽपि तयोरैक्यमिति मत्वा तथोक्तिः । **कैयट** इति कैयटमतेन यथोद्देशकार्यकालपक्षयोश्छात्रनिष्ठापेक्षाबुद्धिरुपेक्षाबुद्धिश्च कारणे इति ।

**केचित्तु इत्यादिना नागेशः** स्वमतमुपस्थापयति । तथाहि तस्मिन्नित्यादि-परिभाषावाक्यार्थबोधे जाते सप्तमीनिर्देशादिः क्वेति पर्यालोचनायामुपस्थितायां सर्वे इकोयणचीत्यादयो विधय उपतिष्ठन्ते । ततश्च तेषु तेषु विधिषु विद्यमानस्याप्रामा-ण्यज्ञानास्कन्दितस्य ज्ञानस्य निराकरणाय अप्रामाण्यज्ञानानास्कन्दितबोधजननाय च तत्तद्विधिसूत्रानुपातेन परिभाषावृत्तीः प्रकल्प्य पदैकवाक्यतयैव बोधः । अयञ्च यथोद्देशपक्षः । सपादसप्ताध्यायीस्थपरिभाषादृष्टचा यद्यपि त्रैपादिकविधिसूत्राण्य-सिद्धानि, तथाप्यदृष्टपिशाचन्यायेनत्रैपादिकैर्विधिशास्त्रैरेव स्वसंस्काराय परिभाषा-ऽऽकृष्यते ततश्च पदैकवाक्यतया बोधः सम्पद्यत इति कार्यकालपक्षः ।

---

है । यह ईदूत् (१.१.११) सूत्र में कैयट ने कहा है ।—**एवं तर्हि किं न एतेन यत्नेन—'कार्यकालं संज्ञापरिभाषम्'**—इति । **यथोद्देशमेव संज्ञापरिभाषम्** इत्यादि । इस भाष्य की व्याख्या करते हुए **प्रदीप** में उसने लिखा है 'यथोद्देश पक्षाश्रयेण परिहारः कथं पुनरयं पक्षः''—इत्यादि । अर्थात् 'यथोद्देशपक्ष' मान कर 'अग्नी ३ इति' में 'ईदूदेत्' इस प्रगृह्यसंज्ञा सूत्र के प्रति प्लुतविधायक सूत्र की असिद्धता हो जाने से वहाँ दो मात्रावाला 'ई'कार ही दिखाई पड़ेगा इसलिए प्रगृह्य संज्ञा हो जाने से 'अणोऽप्रगृह्यस्य' की अप्राप्ति हो ही जायेगी । इस प्रकार का समाधान ठीक नहीं है; क्योंकि यह (यथोद्दश) पक्ष क्यों माना जाय ? जब कि संज्ञा और परि-भाषाएं किसी न किसी कार्य के लिए अपनायी जाती हैं। इसलिए यहाँ तो कार्यकाल पक्ष ही मानना चाहिए ''इस तरह प्रश्न प्रस्तुत करते हुए कैयट ने लिखा ''कि जब किसी खास प्रयोजन को दृष्टि में न रखकर 'कुछ न कुछ' फल होगा ऐसा सोचकर'' मुझे भी इनके ज्ञान से आगे चल कर कुछ न कुछ फल होगा ही, इस विचार से संज्ञा और परिभाषा का बोध उनके उपदेश में ही किया जाता है, तब यथोद्देशपक्ष का मानना स्वाभाविक हो ही जाता है। इस तरह यह पक्ष यथाश्रुतग्राही (गुरुमुख से जहाँ जैसा सुना, उसे वहीं उसी रूप में याद करने वाले) प्रतिपत्ता (ज्ञाता, छात्र) को ध्यान में रखकर माना गया है । महावाक्यार्थ की पर्यालोचना के समय संज्ञा और परिभाषा-सापेक्ष विधिशास्त्र के अर्थ की पर्यालोचना में प्रवृत्त छात्रों को आधार मान कर कार्यकाल पक्ष है । इति

(दुर्गाव्याख्या)

**अदृष्टपिशाचन्यायो** यथा नरेणादृष्टोऽपि पिशाचो नरस्य कार्यसाधको भवति तथा त्रैपादिकसूत्रेणादृष्टाऽपि परिभाषा त्रैपादिकसूत्रस्य कार्यं साधयतीति भावः। सिद्धपिशाचैर्नरैरदृष्टोऽपि पिशाचो निजोपकाराय मन्त्राकृष्टस्तत्कार्यसाधको भवतीति प्रसिद्धिरिहाश्रितेति ।

---

(ख) कुछ लोग जो भाष्यतत्त्वज्ञ है; वे कहते हैं कि परिभाषाविषय में "तस्मिन्" इत्यादि का वाक्यार्थ बोध होने पर सप्तमी निर्देश आदि कहाँ कहाँ हैं, इस प्रकार की पर्यालोचना उपस्थित होने पर सभी सप्तमी निर्देश वाली 'इको-यणाचि' अमिपूर्वः इत्यादि विधियों की उपस्थिति होगी और सभी विधिशास्त्रों के संस्कार के लिए गुणभेद की (गुण अर्थात् निर्दिष्टे पूर्वस्य" इत्यादि विधेय अंश के भेद, जितने विधि सूत्र हों, उतनी आवृत्ति, की) कल्पना करके पदैकवाक्यता से लक्ष्य संस्कारक बोध मानना चाहिए ।

सारांश यह है कि जिस देश में (स्थान पर) परिभाषा उपदिष्ट हुई हो उसी देश में या स्थान पर विधि सूत्र के साथ पदैकवाक्यता के द्वारा लक्ष्य (शब्द) सिद्धि के लिए उपयोगी वाक्यार्थ बोध परिभाषा के द्वारा सम्पादित होता है ।

यद्यपि सपादसप्ताध्यायी परिभाषा की दृष्टि में त्रिपादीस्थ शास्त्रों की "पूर्वत्रासिद्धम्" ८.२.१ से असिद्धता हो जाने के कारण त्रिपादीशास्त्रों का आकर्षण (उपस्थिति) नहीं होने से परिभाषा वहाँ लक्ष्यसंस्कारोपयोगी बोध की जननी नहीं मानी जा सकती; इसलिए त्रिपादी विधिशास्त्रों का बोध लक्ष्यसाधुत्वोपयोगी नहीं बन सकता; तथापि वहाँ कार्यकाल पक्ष मानने से दोष का निवारण हो जायगा; क्योंकि कार्यकाल पक्ष में त्रिपादी में भी परिभाषाओं की उपस्थिति होती है। यही विशेषता कार्यकाल पक्ष को यथोद्देश पक्ष से पृथक् करती है।

अदृष्ट पिशाच न्याय से अर्थात् पिशाच को तान्त्रिक नहीं देखता; परन्तु पिशाच उसे देखता है और वह तान्त्रिक का काम कर देता है, इसी तरह परिभाषा की दृष्टि में त्रिपादी शास्त्र असिद्ध हैं परन्तु त्रिपादीस्थ विधिशास्त्र ही अपने संस्कार के लिए परिभाषा का आकर्षण करके, पदों में एकवाक्यता लाकर लक्ष्य संस्कारकबोध स्वदेश में उत्पन्न करते हैं। त्रिपादी शास्त्र परिभाषा को नहीं देखते हैं, पर जिस तरह अदृष्ट पिशाच, नहीं देखने वाले तांत्रिक के सभी कार्यों का सम्पादन कर देता है, उसी तरह अदृष्ट परिभाषा भी त्रिपादीस्थ सूत्रों का कार्य सम्पादन कर सकती है

**एतदेवाभिप्रेत्याधिकारो नाम त्रिप्रकारः—कश्चिदेकदेशस्थः सर्वं शास्त्रमभिज्ज्वलयति, यथा प्रदीपः सुप्रज्ज्वलितः सर्वं वेश्माभिज्ज्वलयतीति 'षष्ठी स्थान' इति सूत्रे भाष्य उक्तम्। अधिकारशब्देन पारार्थ्यात्परिभाषाप्युच्यते। कश्चित्परिभाषारूप इति कैयटः॥ दीपो यथा प्रभाद्वारा सर्वगृहप्रकाशक एवमेतत्स्वबुद्धिजननद्वारा सर्वशास्त्रोपकारकमिति तत्तात्पर्यम्। एतच्च पक्षद्वयसाधारणं भाष्यम्। पक्षद्वयेऽपि प्रदेशैकवाक्यताया इतः प्रतीतेः। तत्रैतावान्विशेषः। यथोद्देशे परिभाषादेशे**

---

अत एव अधिकारो नाम त्रिप्रकारः कश्चिदेकदेशस्थः सर्वं शास्त्रमभिज्वलयति यथा प्रदीपः सुप्रज्वलितः सर्वं वेश्माभिज्वलयतीति षष्ठी स्थानेयोगा १।१।४१ इति भाष्ये उक्तम्। ननु अधिकारपदेन कथं परिभाषा गृह्यत इत्यत आह—**अधिकारशब्देनेति** तादर्थ्यात्ताच्छब्दयम् इति न्यायेनाधिकारशब्दस्येह परिभाषार्थे लक्षणा, पारार्थ्यात् : यथा अधिकारः परार्थो भवति तथा परिभाषाऽपीति भावः। अतः अधिकारशब्देन परिभाषाऽत्र गृह्यते। तथा च कैयटः—"पारार्थ्यसाम्यात्परिभाषा प्यधिकार" इत्युच्यते। कश्चित्पदार्थं विवृणोति—परिभाषारूप इति। यथा **त्रिप्रकार** इति। एकः प्रकारो मूल एवोक्तः। द्वितीयो यथा रज्वादिबद्धं काष्ठमनुकृष्यते तद्वच्चकारेण हशि च ६.१.११४ इत्यादौ। तृतीयस्तु स दृश्यते यश्चकाराद्विनापि प्रति-

---

दोनों ही पक्षों (क और ख के द्वारा प्रतिपादित भागों) में परिभाषाओं में बोधकता शक्ति पदैकवाक्यतया ही होती हैं। इस बात को स्पष्ट करते हुए महाभाष्यकार के भी कहा है कि अधिकार तीन प्रकार के होते हैं। १. उत्तरोत्तर सूत्रों में सम्बद्ध होने वाला अधिकार जैसे "अङ्गस्य" ६.४.१ यह अधिकार। यह सप्तमाध्याय समाप्तिपर्यन्त जाता है। इसीलिए कहते हैं "उत्तरोत्तरगमनमधिकारः।

२. वह अधिकार जो "चकार" के प्रयोग के कारण खींचा जाता है। जैसे "अनचि च" (८.४.४७) इस सूत्र में प्रयुक्त चकार से आकृष्ट "द्वे" यह अधिकार है। 'द्वे' यह "अचो रहाभ्यां द्वे" ८.४.४६ से खिंचा हुआ आता है।

३. तीसरा 'अधिकार' परिभाषारूप अधिकार है। जैसा कि 'षष्ठी स्थाने' १.१.४९ सूत्र में भाष्यकार ने कहा है कि अधिकार तीन प्रकार का होता है कुछ एक देश में रह कर ही समस्त शास्त्रों को प्रकाशित कर देता है। जैसे सुप्रज्वलित प्रदीप सारे घर को प्रकाशित कर देता है। दीप जैसे अपने अवयवीभूत प्रकाश से सम्बद्ध पदार्थों का प्रकाशन अपने स्थान पर रहकर ही कर देता है, उसी तरह परिभाषा भी अपने अवयवीभूत विधेय (पूर्वस्य) से सम्बद्ध विधिशास्त्र को अभिज्वलित कर देती है। दीप के इस दृष्टान्त सेस्पष्ट हो गया कि यहाँ भाष्यकार को पदैकवाक्यता ही स्वीकृत थी। यदि वे वाक्यैकवाक्यता मानते तो दीप का दृष्टान्त नहीं देते,

(दुर्गाव्याख्या)

योगमुपतिष्ठते—यथा "अङ्गस्य" ६.४.१ इति । **प्रदेशैकवाक्यतेः**त्यत्र प्रदेशो विधिः । **विशेष** इति । यथोद्देशे परिभाषादेशे कार्यकाले च विधिदेशे बोध इत्येतावानेव तयोर्भेद इति भावः । **यथोद्देशे......प्रयुञ्जत** इति । प्रधानेन गुणाकर्षणेऽपि गुणेन प्राधानाकर्षणं युक्तिन्यायविरुद्धमेव प्रतिभाति । सेवको राजदेशं गच्छति, नहि राजा स्वोपकाराय सेवकदेशमिति मूलग्रन्थोऽसंगत इति केचित् । विधिदेशे परिभाषाबुद्धावपि परिभाषाया न स्वदेशस्थत्वानुपपत्तिः, व्यवहर्तॄणां वाणिज्यादिकार्यार्थमनेकदेशगमनेऽपि तत्तद्देशीयत्वव्यवहारादर्शनात्' अथ च यथा तेषामभिजनदेशीयत्वव्यवहारस्तथा परिभाषाणां स्वकीयोत्पत्तिदेशव्यवहारः सम्पद्यते । **गमनेऽपी**त्यत्रापिशब्दो दण्डापूपिकान्यायेनार्थापत्त्या बोधयति यत् यदा गमनेऽपि व्यवहर्तॄणां न तद्देशीयत्वं तदा स्मरणेन परिभाषाणां तत्तद्देशीयत्वाभावः सुतरां सिद्ध एव ।

---

क्योंकि दीप में पदार्थ के साथ अवयव सम्बन्ध देखा गया है इसलिए दृष्टान्त पूरी तरह संघटित नहीं होने से असंगत हो जाता । इस तरह विधिवाक्य के साथ पदैकवाच्यता के द्वारा जो बोध-जनक हो उसे 'अधिकार' कहेंगे । पूर्वोक्त भाष्य में अधिकार शब्द से परिभाषा भी ली जाती हैं । अधिकार शब्द का परिभाषा अर्थ में लाक्षणिक प्रयोग है । परार्थ होने के कारण 'परिभाषा' को भी 'अधिकार' कह सकते हैं । दोनों में परार्थता समान है इसलिए सादृश्य सम्बन्ध वाली गौणी लक्षणा होने पर 'परिभाषा' को भी 'अधिकार' कह सकते हैं । इसलिए "षष्ठी स्थाने" १.१.४६ सूत्र के भाष्य में प्रयुक्त 'कश्चिद्' शब्द की व्याख्या करते हुए कैयट ने उस का अर्थ 'परिभाषारूपः' किया है । जैसे दीप प्रभा द्वारा सारे गृह का प्रकाशक होता है, इसी तरह परिभाषा, अपने विधेय की उपस्थिति द्वारा समस्त शास्त्र की उपकारिका होती है यही पूर्वोक्त भाष्य का तात्पर्य है ।

प्राचीन वैयाकरणों के अनुसार यह भाष्य कार्यकाल पक्ष के अभिप्राय से लिखा गया है; क्योंकि कार्यकाल पक्ष में ही उन्होंने पदैकवाक्यता मानी है । इसका खण्डन करते हुए नागेश ने लिखा है कि भाष्य में किसी पक्ष-विशेष की चर्चा के बिना ही पूर्वोक्त वाक्य लिखा गया है । इसलिए इस वाक्य को दोनों पक्षों पर लागू होने वाला सामान्य वाक्य मानना चाहिए । दोनों पक्षों में भी प्रदेशैकवाक्यता (विधि एक वाक्यता) तो सम्भव है ही और उसी की इस भाष्य से प्रतीति होती है । विधि देश में ही वह एक वाक्यता हो ऐसा किसी प्रकार का दुराग्रह इस भाष्य से प्रगट नहीं होता ।

**सर्वविधिसूत्रबुद्धावात्मभेदं परिकल्प्य तैरेकवाक्यता परिभाषाणाम् । तदुक्तं 'किङ्ति च' इति सूत्रे कैयटे । यथोद्देशे प्राधानान्यात्मसंस्काराय सन्निधीयमानानि गुणभेदं प्रयुञ्जत इति ॥ कार्यकाल पक्षे तु तत्तविधिप्रदेशे परिभाषाबुद्ध्यैकवाक्यतेति । अत्रैकदेशस्थ इत्यनेन तत्र तत्र तत्तद्बुद्धावपि तत्तद्देशस्थत्वं वारयति यथा व्यवहर्तॄणां कार्यार्थमनेकदेशगमनेऽपि न तत्तद्देशीयत्वव्यवहारः किं त्वभिजनदेशीयत्वव्यवहार एव तद्वत् । निषेधवाक्यानामपि निषेध्यविशेषाकाङ्क्षित्वाद्विध्येकवाक्यतयैवान्वय इति परिभाषासादृश्यात्परिभाषात्वेन व्यवहारः 'किङ्ति चे'त्यत्र**

---

नचोक्तपक्षद्वयं संज्ञापरिभाषाविषयकमेव स्वीकृतं मूले, तथाच क्ङिति च १.१.५ इति निषेधसूत्रस्य भाष्ये "क्ङिति प्रतिषेधे तन्निमित्तग्रहणं कर्तव्यमिति वार्तिकप्रत्याख्यानाय कार्यकालपक्षे सार्वधातुकार्धधातुकयोः ७.३.८४ इत्येकवाक्यतापन्नस्य क्ङिति चेत्यस्य श्रुतमित्यादौ गुणनिषेधाच्चारितार्थ्येऽपि "पुगन्तलघूपधस्य च, ७.३.८६ इत्येकवाक्यतापन्नस्य तस्याचारितार्थ्येन सामर्थ्यात् येन नाप्राप्तिन्यायेन (प० सं० ५८) एकवर्णव्यवधानेऽपि प्रवृत्तिरितिदिशा निषेधशास्त्रे स्वीकृतः कार्यकालपक्षो व्याकुप्येतेति वाच्यम् निषेधवाक्यानामपि निषेध्यविशेषे साकाङ्क्षत्वात् विध्येकवाक्यतयैवान्वय इति परिभाषासादृश्यात्परिभाषात्वेन व्यवहारसम्भवात् । एवञ्च कार्यकालं संज्ञापरिभाषमित्यस्य निषेधशास्त्रमपि विषय इति न भाष्यविरोधः ।

---

दोनों पक्षों में पदैकवाक्यता मानने पर भी उनमें इतनी विशेषता तो रहेगी ही कि यथोद्देश-पक्ष में परिभाषा के देश में सभी विधिसूत्रों की बुद्धि होती है और परिभाषा अपने आपको विधि सूत्रों के अनुपात से अनेक रूपों में कल्पित करके उन विधि सूत्रों के साथ एकवाक्यता प्राप्त करती है। यह बात "ङ्किति च' (१.१.५)" इस सूत्र के कैयट में स्पष्ट है। वहाँ कैयट ने लिखा है कि यथोद्देश पक्ष में प्रधान (विधिसूत्र) अपने संस्कार के लिए (परिभाषा देश में) सन्निहित होकर परिभाषा में भेद लाते हैं ।

कार्यकाल पक्ष में तो उन उन विधि प्रदेशों में परिभाषा की बुद्धि होती है और वहीं एक वाक्यता होती है। इस तरह नागेश के मत में यथोद्देश पक्ष में परिभाषादेश में और कार्यकाल पक्ष में विधिदेश में लक्ष्यसाधक बोध उत्पन्न होता है; इतना ही उन दोनों पक्षों में भेद है ।

यद्यपि "षष्ठी स्थाने" १.१.४९ सूत्र के भाष्य में परिभाषा को 'एकदेशस्थ' कहा गया है। विधिदेश में परिभाषा की उपस्थिति मानने पर परिभाषा तो अनेक-

(दुर्गाव्याख्या)

संज्ञाशास्त्रस्य कार्यकालपक्षे न पृथग् वाक्यार्थबोधः, किन्तु विधिशास्त्रेण सहैव 'मूले प्रदेशवाक्येन' इत्यस्य विधिशास्त्रेणेत्यर्थः। संज्ञाशास्त्रस्य च यस्मिन् देशे वाक्यार्थबोधस्तद्देशस्थत्वमेव स्वीक्रियते। अत एव अणोऽप्रगृह्यस्यानुनासिकः ८.४.५७ इति शास्त्रैकवाक्यतां गतस्य अदसो मात् १.१.१२ इति प्रगृह्यसंज्ञाशास्त्रस्य मुत्वविधायकशास्त्राद् अदसोऽसेर्दादुदोमः ८.२.८० इत्यस्मात् परत्वेन प्रगृह्यसंज्ञां प्रत्यसिद्धत्वाभावेन मात् परयोरीकारोकारयोः संभवाद् अमी ईशाः रामकृष्णावमू आसाते इत्यादौ प्रगृह्यसंज्ञासिद्धिः, प्रगृह्यत्वाच्च अणोऽप्रगृह्येत्यनुनासिकत्वाभावः। असिद्धत्वस्य कार्यार्थितया कार्यज्ञानोत्तरमेव पूर्वत्रासिद्धमित्यस्य प्रवृत्तेः कार्यज्ञानं च प्रदेशदेश एवेति अणोऽप्रग्रह्यास्यानुनसिकः ८.४.५७ इत्येतद्देशस्थस्यादसो मादित्यस्य मुत्वशास्त्रैकवाक्यतां गतं पूर्वत्रासिद्धमिति सूत्रं प्रति अणोऽप्रगृह्यस्येत्येतत्सूत्रैकवावाक्यतां गतेन पूर्वत्रासिद्धमित्यनेनासिद्धत्वात् मुत्वशास्त्रैकवाक्यताप्राप्त-पूर्वत्रासिद्धमित्येतत्सूत्रस्थपूर्वग्रहणेनाग्रहणात्। अदसो मात् १.१.१२ इति सूत्रे भाष्ये कार्यकालपक्षे अयादिभ्यः परैव प्रगृह्यसंज्ञे''ति कथनं प्रगृह्यसंज्ञायाः प्लुतः प्रगृह्या० इति सूत्रदेशस्थत्वमभिप्रेत्यैव संगच्छते।

---

देशस्थ होगी, फिर उसे ''एकदेशस्थ'' मानना गलत प्रतीत होता है; तथापि ''एकदेशस्थ'' का एक देश में उत्पन्न यह अर्थ मानने से विरोध हट जाता है। परिभाषा-शास्त्र विविध विधिशास्त्रों के देश में अपनी बुद्धि उत्पन्न करके ही तत्तद्देशस्थ (तत्तद्देशीय) नहीं हो जाते हैं। ठीक उसी तरह जिस तरह कि व्यापारी या व्यवहारी अपने अपने विविध व्यापार या व्यवहार के लिए अनेक देश को जाते हैं; परन्तु उन्हें कोई उस देश का नहीं मानता किन्तु उन्हें उनके जन्म स्थान का ही माना जाता है

पूर्वोक्त षरिभाषाओं के अनुसार—

यदि यथोद्देश पक्ष और कार्यकाल पक्ष को संज्ञा और परिभाषा विषयक ही माने तो भाष्यकार का ''क्ङिति च'' इस निषेधसूत्र में कार्यकाल पक्ष मानना असंगत हो जायगा। इसलिए परिभाषा का अर्थ निषेधशास्त्र भी करना चाहिए। निषेध शास्त्र भी विधि के उपकारक होते हैं और परिभाषा शास्त्र भी। विध्युपकारकत्व रूप आरोपित परिभाषात्व निषेध शास्त्र में भी है। निषेध शास्त्रों का भी विधिशास्त्र के साथ एकवाक्यता के द्वारा ही अन्वय होता है। निषेध वाक्य सदा निषेध्य विशेष में साकांक्ष रहता है; इसलिए विधिशास्त्रीय बोध के साथ उस की एक वाक्यता होना आवाश्यक है। यही उसमें परिभाषा की समानता हैं। इसलिए ''बाहीकः'' को जैसे 'गौ' कहा जाता हैं; उसी तरह निषेध शास्त्र को भी परिभाषा कह सकते हैं। इसलिए निषेध शास्त्र में भी दोनों पक्ष हो सकते है, यह सिद्ध होने से भाष्य-ग्रन्थ से कोई विरोध नहीं आया।

भाष्ये। तत्रैकवाक्यता पर्युदासन्यायेन। प्रसज्यप्रतिषेधेऽपि तेन सह वाक्यर्थ-बोधमात्रेणैकवाक्यताव्यवहारः ॥ संज्ञाशास्त्रस्य तु कार्य्यकालपक्षे न पृथग्वाक्यार्थ-बोधः किन्तु प्रदेशवाक्येन सहैव। अत एव अणोऽप्रगृह्यस्य इत्येतदेकवाक्यतापन्नाददसो मादित्येतत्प्रति न मुत्वाद्यसिद्धम्। असिद्धत्वस्य कार्य्यार्थितया कार्य्यज्ञानोत्तरमेव प्रवृत्तिः कार्य्यज्ञानं च प्रदेशदेश एवेति तद्देशस्थस्यासिद्धत्वात्पूर्व्वग्रहणेनाग्रहणात्। एवं तद्बोधोत्तरमेव विरोधप्रतिसन्धानं चेति तत्रत्यपरत्वमेव विप्रतिषेधसूत्रप्रवृत्तौ बीजम्।

---

एवं विप्रतिषेधसूत्रस्य विरोधप्रतिसन्धानोत्तरं प्रवृत्तेः विरोधप्रतिसन्धानञ्च विधिदेशे संज्ञासूत्रजन्यबोधोत्तरमेवेति तत्रत्यपरत्वमेव विप्रतिषेधसूत्र प्रवृत्तौ बीजम्। नच कार्यकालपक्षे अल्लोपोऽनः (६.४.१३४) इति सूत्रैकवाक्यताप्राप्तस्य यचि भम् १.४.१८ इति संज्ञाशास्त्रस्य सपादसप्ताध्यायीस्थत्वेन तद्दृष्टचा नलोपः प्रातिपदिकान्तस्य ८.२.७ इति सूत्रैकवाक्यताप्राप्तस्य स्वादिष्वसर्वनामस्थाने १.४.१७ इति सूत्रस्य त्रैपादिकतयाऽसिद्धत्वेन राज्ञ इत्यादौ पूर्वं भसंज्ञायामल्लोपे पश्चान्नलोपापत्तिः यतो ह्यत्र पक्षे तयोः संज्ञयोराकडारीयत्वाभावः स्पष्टः। तथाच निरवकाशया अपि भसंज्ञया तथैव पदसंज्ञायाः समावेशोऽत्र पक्षे सम्भाव्यते यथा कृत्यसंज्ञया सह कृत्संज्ञायाः समावेशः संभवतीति वाच्यम् "अपादानमुत्तराणि कारकाणि बाधन्ते" इति आकडारादेका संज्ञा १.४.१ इति सूत्रस्थभाष्येण आकडाराधिकारस्थभपदसंज्ञा-विषये यथोद्देशपक्षस्यैव स्वीकारेणादोषात्। अत एव 'दण्डिना' इत्यादौ भविष्यति किञ्चिदनेन प्रयोजनमिति ज्ञानमात्रेण प्राप्तया भसंज्ञया पदसंज्ञायाः बाधेन नलोपा-भावो यथोद्देशपक्षे सिद्धः। कार्यकालपक्षे तु भसंज्ञाप्रयुक्तस्य विधेरभावेन भसंज्ञाया अप्राप्तेर्नलोपापत्तिर्दुर्वारा स्यात्। नचैकदेशविकृतमनन्यवत् (प० सं० ३८) इति परिभाषाया अवतरणे पदसंज्ञायां कार्यकालपक्षस्वीकारपरकेण नागेशग्रन्थेन विरोध इति वाच्यम् भसंज्ञासाहचर्येण परनिमित्तकपदसंज्ञाया एवेह विवक्षा-विषयत्वात्।

---

"भिन्नम्" यहाँ "क्ङिति च" (१.१.५) इससे निषेध नहीं प्राप्त होता हैं; क्योंकि 'क्ङिति' में सप्तमी निर्देश होने के कारण कित् और ङित् से अव्यवहित पूर्व को ही इग् लक्षण गुण वृद्धि का निषेध होगा। 'भिन्नम्' में दकार का बीच में व्यवधान है; इसलिए भाष्यकार ने वहाँ कार्यकाल पक्ष का उपन्यास करके "क्ङिति च" इसका अन्वय "पुगन्तलघूपधस्य च" ७.३.८७ इस विधि सूत्र के साथ किया किया है। निषेध शास्त्र का विधि शास्त्र के साथ जो एक वाक्यता होगी, वह एक वाक्यता पर्युदास न्याय से होगी। अर्थात् "पुगन्त" सूत्र का अर्थ होगा—गित्, कित्ङित् से भिन्न सार्वधातुकार्धधातुक प्रत्यय के परे रहते पुगन्त और लघूपध अङ्ग को गुण हो। ऐसा अर्थ करने पर भिन्न की सिद्धि सरलता से हो गयी।

**अत एव कार्य्यकालपक्षेऽयादिभ्यः परैव प्रगृह्यसंज्ञेति 'अदसो मादि'ति सूत्रे भाष्ये उक्तम् । आकडाराधिकारस्थभपदसंज्ञाविषये तु यथोद्देशपक्ष एवेति तत्र-त्यपरत्वेनैव बाध्यबाधकभावः । पदादिसंज्ञानां तत्र जातशक्तिग्रहेणैव त्रिपाद्यामपि व्यवहारः । अत एव पूर्वत्रासिद्धमिति सूत्रे परिभाषाणामेव त्रिपाद्यामप्रवृत्ति-माशङ्क्य कार्यकालपक्षेण समाहितमित्याहुः ॥ यथोद्देशपक्षः प्रगृह्यसंज्ञाप्रकरणे भाष्ये ।।२।।**

---

पक्षद्वयेऽपि संज्ञाशास्त्रस्य त्रिपाद्यां प्रवृत्तिरिष्यते । अतएव पूर्वत्रासिद्धम् ८.२.१ इति सूत्रे भाष्ये "येयं सपादसप्ताध्याय्यनुक्रान्तैतस्यामयं पादोनोऽध्यायो-ऽसिद्धो वेदितव्यः । यदि सपादायां सप्ताध्याय्यामयं पादोनोऽध्यायोऽसिद्ध इत्युच्यते य इह सप्तमीनिर्देशः पञ्चमीनिर्देशः षष्ठीनिर्देशश्चोच्यन्ते तेऽप्यसिद्धाः स्युः । तत्र को दोष ? झलो झलि (८.२.२६) ह्रस्वादङ्गात् (८.२.२७) संयोगान्तस्य लोपः (८.२.२३) इत्येतेषां निर्देशानामसिद्धत्वात्तस्मिन्निति निर्दिष्टे पूर्वस्य (१.१.६६) तस्मादित्युत्तरस्य (१.१६७) षष्ठी स्थानेयोगा (१.१.४९) इत्येताः परिभाषा न प्रकल्पेरन् । इत्यादिसन्दर्भेण परिभाषाणामेव त्रिपाद्यामप्रवत्तिराशङ्किता "नैष दोषः यद्यपीदं तत्रासिद्धं तत्त्विह सिद्धम् । कथम् ? "कार्यकालं संज्ञा परिभाषं यत्र कार्यं तत्रोपस्थितं द्रष्टव्यम्" इत्यादिना कार्यकालपक्षमाश्रित्य समाहितम् । **कार्यकाल-**मित्यस्य कार्येण काल्यते स्वसन्निधिं प्राप्यते इति विग्रहः कार्येण स्वसंस्कारायात्र पक्षे स्ववृत्तिलिङ्गचिह्नितपरिभाषा आक्षिप्यन्ते । अत्र प्रमाणं पूर्वोक्तं पूर्वत्रासिद्ध-मितिसूत्रस्थं भाष्यमेव, यत्र किल त्रिपादीसूत्राणामसिद्धत्वात् सपादसप्ताध्यायीस्थ-परिभाषाणामप्रवृत्तिराशङ्किता समाहितञ्च यद्यपीदं तत्रासिद्धं तत्विह सिद्धमु-त्युक्त्वा तावताऽप्यासिद्धिरित्यभिप्रायके कथमिति प्रश्ने कार्यकालं संज्ञापरिभाषं यत्र कार्यं तत्रोपस्थितं द्रष्टव्यमिति ग्रन्थेन ।

---

नञ् के दो अर्थ होते हैं पर्युदास और प्रसज्य । समास का नञ्, पयुर्दास अर्थ को प्रकाशित करता है जैसे "अब्राह्मण" शब्द में । किन्तु असमस्त नञ् हमेशा निषेध अर्थ ही बताता है । जैसे "स न गच्छति" यहाँ । इसीलिए 'घटे न द्रव्ये' इत्यादि वाक्य में 'घटभिन्नद्रव्य' इस अर्थ की प्रतीति नहीं होती है । "घटो न पटः" में तो असमस्त नञ् से भी भेद की प्रतीति होती है; इसलिए यह मानना पड़ेगा कि जिस नञ् के पहले और बाद में प्रथमान्त पद का प्रयोग हो, वही असमस्त-नञ् भेद का प्रत्यायक होता है । ऐसी परिस्थिति में 'क्ङिति च' यहाँ सप्तम्यन्त के प्रयोग में नञ् का भेद रूप अर्थ नहीं किया जा सकता और न यहाँ पर्युदास माना जा सकता । फिर 'क्ङिति च" यहाँ पर्युदासन्याय से एक वाक्यता मानना यदि आपको

(हिन्दीभाष्यम्)

अनुचित जान पड़े तो यहाँ प्रसज्य प्रतिषेध ही मानिए। प्रसज्य-प्रतिषेध मानने पर 'पुगन्त' सूत्र का अर्थ "पुगन्त और लघूपध अङ्ग को सार्वधातुक और आर्धधातुक के परे रहते गुण हो" होगा और कित् ङित् के परे रहते इक् को गुण वृद्धि नहीं हो यह पृथक् वाक्यार्थ बोध होगा। यद्यपि "पुगन्तलघूपधस्य च" इसके समीप में भी प्रसज्य मानने पर वाक्यार्थद्वय मानना पड़ता है और गौरव होता है; तौभी पर्युदास तो पूर्वोक्त युक्ति से मान नहीं सकते। इसलिए विवश होकर गौरव स्वीकार करना ही होगा। प्रसज्य प्रतिषेध मानने पर "भिन्नम्" में दकार का व्यवधान आ जाने से गुण निषेध नहीं होने की आशङ्का नहीं करनी चाहिए, कार्यकाल पक्ष में विभिन्न निषेध्य शास्त्र के प्रति उपस्थित होने वाले "क्ङिति च" को अलग अलग मानना पड़ेगा। "पुगन्तलघूपधस्य च" इस सूत्र में उपस्थित 'क्ङिति च' व्यर्थ न हो जाय इस लिए उसकी प्रवृत्ति एक वर्णव्यवधान में भी स्वीकार कर ली जायगी। अतः दोष नहीं होगा। रही एकवाक्यता की बात, निषेधशास्त्र का विधि सूत्र के साथ एकवाक्यता वास्तविक नहीं मानी जा सकती। किन्तु विधिप्रदेश में वाक्यार्थ बोध मात्र को देखकर उसे एकवाक्यता कह दी गयी है।

संज्ञा शास्त्र का अपने देश में लक्ष्य संस्कार वाक्यार्थ बोध नहीं हुआ करता है, किन्तु कार्य-काल पक्ष में संज्ञा शास्त्र का प्रदेश वाक्य के साथ ही लक्ष्य संस्कारक बोध होता है। ऐसा नहीं है कि संज्ञाशास्त्र (वृद्धिरादैच् यचि भम् इत्यादि) का अपने देश में शक्तिग्रहात्मक बोध नहीं होता, स्वदेश में इनका शक्तिग्रहात्मक बोध तो होता हैं; परन्तु संस्कारोपयोगी बोध नहीं होता। परिभाषाओं का यथोद्देश पक्ष में स्वदेश में लक्ष्य-संस्कारक पृथग् वाक्यार्थबोध होता हैं। "वृद्धिरादैच्" इत्यादि संज्ञा शास्त्रों का कार्यकाल या यथोद्देश पक्ष में स्वदेश में शक्तिग्रहात्मक बोध होने पर भी, वह बोध लक्ष्य संस्कारक नहीं होता। इसलिए, और कार्यकाल पक्ष में प्रदेश देश में लक्ष्य-संस्कारक बोध के होने पर भी वह बोध पृथग् बोध नहीं होता इसलिए भी, पूर्वोक्त कथन में किसी प्रकार का दोष नहीं दिखाई देता।

संज्ञा और परिभाषा के इस प्रकार के बोधभेद में कारण क्या है? "तस्मिन्निति निर्दिष्टे" इत्यादि परिभाषाओं को अपने उद्देश्य के ज्ञान के लिए विधिशास्त्र की अपेक्षा है अर्थात् "सप्तमीनिर्देश कहाँ है" इसके ज्ञान के लिए 'तस्मिन्निति' सूत्र को "इकोयणचि" इत्यादि की अपेक्षा है। इसलिए परिभाषाओं के द्वारा विधिशास्त्रों का आकर्षण होता है। इसलिए एकवाक्यता से सम्पन्न और लक्ष्य के संस्कार में उपयोगी बाक्यार्थ बोध वहाँ होता है।

(दुर्गाव्याख्या)

नच इको ह्रस्वादचि इमुण्नित्यम् (८.३.३२) इति सूत्रेऽचीतिसप्तमीह्रस्वादितिपञ्चमीरूपालिलङ्गद्वयात् तस्मिन्निति १.१.६६ तस्मादिति १.१.६७. परिभाषा द्वयोपस्थितौ जातायाम् उभयनिर्देशे पञ्चमीनिर्देशो बलीयान् इति परिभाषया पञ्चमीनिर्देशस्य परत्वहेतुकं बलवत्त्वं यत् साधितं तस्मिन्निति निर्दिष्टे पूर्वस्येति सूत्रे भाष्ये "उभयनिर्देशे विप्रतिषेधात् पञ्चमीनिर्देशो भविष्यति" इति वाक्येन तद् विरुद्ध स्यादिति वाच्यम् विप्रतिषेधसूत्रे परिभाषाविषयेऽष्टाध्यायीपाठकृतपरत्वस्यैवाश्रयणात् । उक्तञ्च तत्र **कैयटेन सूत्रपाठापेक्षया परस्य व्यवस्थापकत्वमिति ।** परिभाषाविषये पाठदेशस्य मुख्यत्वस्वीकारादेव 'कश्चिदेकदेशस्थ' इति भाष्यं संगच्छते । अन्यथा क्ङिति चेति सूत्रस्थकैयटरीत्या विधिसूत्राणां परिभाषादेशे सन्निधानस्वीकारे परत्वव्यवस्थोच्छेदापत्तिः ।

वस्तुतस्तु आगच्छतमग्नी ३ इत्याद्यनुरोधात् संज्ञाविषये यथोद्देशपक्षः स्वीकार्यः । अतएव आगच्छतमग्नी ३ इत्यादौ प्लुतस्यासिद्धत्वात् प्रगृह्यत्वे कृते ततः प्लुते जाते तस्यासिद्धत्वात् पुनः प्रगृह्यत्वात् अणोऽप्रगृह्यस्येति नानुनासिकः । कार्यकालपक्षे तु प्रगृह्यसंज्ञाया अणोऽप्रगृह्यस्येति सूत्रदेशस्थत्वेन तद् दृष्ट्या प्लुतस्यासिद्धत्वाभावेन प्रगृह्यत्वाभावादनुनासिकत्वं दुर्वारं स्यात् ।

---

संज्ञा शास्त्र की स्थिति ऐसी नहीं है; क्योंकि संज्ञा शास्त्र अपने आप में पूर्ण स्वतन्त्र हैं । उसका अर्थ विधि-शास्त्र के किसी निर्देश विशेष की अपेक्षा नहीं रखता जैसे "तस्मिन्निति" यह सूत्र यह देखा करता है कि "सप्तमी निर्देश किन किन विधिसूत्रों में है वैसी अपेक्षा 'वृद्धिरादैच्' को नहीं है। इसलिए संज्ञा-शास्त्र से विधि शास्त्र का आकर्षण नहीं होता ।

परिभाषाओं को प्रवृत्ति के लिए सप्तम्यादि निर्देश रूप चिन्ह विशेष की आवश्यकता होती है; उस चिन्ह विशेष का दर्शन "इकोयणचि" इत्यादि विधि शास्त्र में ही होता है । इसलिए परिभाषाशास्त्रों को अपने उद्देश्य स्थल के ज्ञान के लिए विधिशास्त्र की अपेक्षा होती है । संज्ञा शास्त्र में ऐसी बात नहीं है । "वृद्धिरादैच्" इस सूत्र का शाब्दबोध किसी विधिशास्त्र में निर्दिष्ट चिन्ह विशेष की अपेक्षा नहीं रखता । इसलिए संज्ञा शास्त्र के शक्तिग्रह में अपेक्षा बुद्धि रहने पर यथोद्देश पक्ष होगा और उपेक्षा बुद्धि में कार्यकाल पक्ष होगा । अर्थात् "भविष्यति किञ्चिदनेन प्रयोजनम्" इस प्रकार की अपेक्षा से यथोद्देश और अनेन "न किमपि शब्दसाधुत्वरूपं प्रयोजनं सिद्धयति अलमस्य शाब्दबोधेन" इस प्रकार की उपेक्षा बुद्धि से कार्यकालपक्ष का उद्भव होता है । क्योंकि "वृद्धिरेचि" इस विधि सूत्र के देश में (कार्य काल में) उस उपेक्षित अर्थ-बोध की अपेक्षा तो होगी है ।

(हिन्दीभाष्यम्)

विधिशास्त्र के देश में बोध होने पर भी "विप्रतिषेधे परं कार्यम्" इत्यादि सूत्रों से निर्धारित परत्वादि व्यवस्था में कोई असामञ्जस्य नहीं आयेगा ।

किस सूत्र का कौन सा देश है ? इस के ज्ञान के लिए तीन **उपाय है**, तीन प्रयोजक हैं पाणिनि मुनि ने जिस का जिस देश में उच्चारण किया है; वह उसका देश है । २—लक्ष्य के संस्कार के लिए उपयोगी बोध जिस देश में हो; वह देश उस शास्त्र का माना जा सकता है । ३. पाणिनि ने जिस अधिकरण में उच्चारण किया है; उस से विशिष्ट लक्ष्यसंस्कारोपयोगी बोध का जो अधिकरण हो; वही उस का अधिकरण माना जाय । इन तीनों में उत्तरोत्तर बलवान् माना जायगा ।

'परिभाषा शास्त्र' ऐसा शास्त्र है, जिसका स्व (परिभाषा) देश में लक्ष्य संस्कारक बोध होता है । इसलिए सब से बलवान् तीसरा प्रयोजक वहाँ मौजूद है । इसलिए उसका अपना देश ही परत्वादि व्यवस्था में कारण बनेगा ।

इसलिए "तस्मिन्" (१.२.६६) इस सूत्र की अपेक्षा "तस्मादित्युत्तरस्य "१.२.६७) इस सूत्र को पर माना जायगा । इसी परत्व को प्रबलता का आधार मानकर कहा गया है—उभयनिर्देशे पञ्चमीनिर्देशो बलीयान् (प० ७१)

वृद्धि आदि संज्ञा विधि देश में जाकर लक्ष्य संस्कारोपयोगी बोध को जन्म देती है; इसलिए उसका देश विधि देश ही माना जायगा । इसलिए 'कृष्ण+एकत्वम्' में गुण का (पूर्वका) वृद्धि से (पर से) बाध हुआ ।

भसंज्ञा और पदसंज्ञा स्थल में न द्वितीय प्रयोजक है और न तृतीय । इसलिए वहाँ प्रथम प्रयोजक देखा गया और पाणिनि के उच्चारण क्रम से पूर्व और परत्व की व्यवस्था हुई । इसलिए "स्वादिष्वसर्वं" (१.३.१७) इस सूत्रका "यचि भम्" १.३.१८ सूत्र से बाध हो गया, क्योंकि यचि भम् पर था । संज्ञाशास्त्र 'अदसो मात्' का विधिसूत्र "अणोऽप्रगृह्यस्यानुनासिकः" के देश में लक्ष्यसंस्कारोपयोगी वाक्यार्थ बोध बना । इसलिए देश विशेष का निर्णायक द्वितीय प्रयोजक होने से "अदसोमात् (१.२.१२) का वही देश हो गया, जो "अणोऽप्रगृह्यस्य" (८.४.५७) का था । इस लिए 'अणोऽप्रगृह्यस्य' इस सूत्र के साथ एकवाक्यतापन्न "अदासोमात्" के प्रति मुत्वादि की असिद्धता नहीं हुई । असिद्धता किसी कार्य के लिए की जाती है । इस लिए कार्यज्ञान के वाद ही असिद्धता की प्रवृत्ति होती है । कार्यज्ञान प्रदेश में ही होगा । इसलिए अणोऽप्रगृह्यस्य" इस देशस्थ "अदसोमात्" इसकी ही असिद्धता हो जायगी, अर्थात् मुत्वशास्त्र (अदसोऽसेः ८.२.८०) को जब "पूर्वत्रासिद्धम्" यह कहने जायगा कि "तुम पूर्व के प्रति असिद्ध हो" तो उस समय पूर्वपद से अणोऽप्रगृह्यस्य…८.४.५७ के साथ एक वाक्यताप्राप्त "अदसोमात्" का ग्रहण नहीं होगा;

(हिन्दीभाष्यम्)

क्योंकि वह पर है, किन्तु अणोऽप्रगृह्य ८.५.५७ के साथ एक वाक्यताप्राप्त 'अद-सोमात्' जो पहले १.१.१२ के होने से "अदसोसेः" ८.२.८० से पूर्व था, अब पर हो गया है। इसलिए वह स्वयं मुत्व के प्रति असिद्ध है।

विधि प्रदेश में संज्ञासूत्र जब अपनी अपनी बात कह देंगे; तब संज्ञासूत्र की इच्छा (कार्य) के ज्ञान के बाद ही उनमें विरोध है या नहीं इसका निर्णय होगा। इसलिए तत्तत्कार्यगत परत्व ही विप्रतिषेधे परं कार्यम्" इस सूत्र की प्रवृत्ति में बीज माना जायगा। कार्यगत परत्व ही उस कार्य के करने वाले विधि सूत्र के साथ एक वाक्यता प्राप्त संज्ञा शास्त्र के परत्व का निर्णायक हो जाता है, इसीलिए "अदसोमात्" सूत्र के भाष्य में कहा गया है कि 'प्रगृह्यसंज्ञा" अयादि' से पर है। क्योंकि जाहिर है कि अयादि के देश ६.१.१२५ से "प्लुतप्रगृह्यचा" जो प्रगृह्यसंज्ञा-निमित्तक प्रकृतिभाव करता है, का देश (६.१.१२५ होने से) पर है।

"आकडारादेका संज्ञा" का देश (१.४.१), इस अधिकार में पठित भसंज्ञा और पदसंज्ञा के विषय में तो यथोद्देश पक्ष ही माना जायगा। इसलिए संज्ञा शास्त्र गत परत्व ही बाध्यबाधक भाव का निर्णायक होगा। पदादिसंज्ञा का त्रिपादी में व्यवहार होने का कारण यह है कि उनकी उत्पत्ति जिस देश में हुई है; उसी देश में उनका शक्तिग्रह भी हुआ है। संज्ञाशास्त्र के बोध में विधि शास्त्रीय बोध की अपेक्षा नहीं होती है और संज्ञा शास्त्रों का इसी स्वदेशस्थ शक्ति-ग्रह बोध के कारण त्रिपादी में भी व्यवहार होता है। ऐसा स्वीकार करने के कारण ही 'पूर्वत्रासिद्धम्' इस सूत्र के भाष्य में भाष्यकार ने केवल परिभाषाओं की त्रिपादी में अप्रवृत्ति की आपत्ति उठायी और कार्यकाल पक्ष के आश्रयण के द्वारा इस शंका का समाधान किया। इस लिए सिद्ध है कि संज्ञा शास्त्र की त्रिपादी में बेखटके प्रवृत्ति होती हैं। प्रगृह्यसंज्ञा प्रकरण के भाष्य में यथोद्देशपक्ष का निरूपण हुआ है। वहाँ बताया गया है कि "आगच्छतमग्नी" यहां पहले "दूराद्धते च" ८.२.८४ से प्राप्त प्लुत की असिद्धता करके 'ईदूदेद्द्विवचनं प्रगृह्यम् १.१.११ से प्रगृह्यसंज्ञा होती है और फिर प्लुत करते हैं; उस प्लुत की असिद्धता करके प्रगृह्य संज्ञा की जाती है। इसीलिए यहाँ "अणोऽप्रगृह्यस्य ८.४.५७ सूत्र से अनु-नासिक नहीं होता है। सब असिद्धताओं की यह प्रक्रिया यथोद्देशपक्ष में ही सम्भव है। यदि कार्यकाल पक्ष ही माने तो "अणोऽप्रगृह्य देश" ८.४.५७ में रहने वाली प्रगृह्यसंज्ञा (जो कि अपने आप में पर है) की दृष्टि में प्लुत की असिद्धता नहीं हो सकती; इस तरह अप्रगृह्य होने के कारण पूर्वोक्त प्रयोग में अनुनासिक हो ही जायगा।

कार्यकालमित्यस्य च कार्येण काल्यते स्वसन्निधिं प्राप्यत इत्यर्थः। कार्येण स्वसंस्काराय स्ववृत्तिलिङ्गचिह्नितपरिभाषाणामाक्षेप इति यावत्। अत एव पूर्वत्रासिद्धं सूत्रे भाष्ये त्रिपाद्या असिद्धत्वात्तत्र सपादसप्ताध्यायीस्थपरिभाषाणामप्रवृत्तिमाशङ्कच यद्यपीदं तत्रासिद्धं तत्विह सिद्धमित्युक्त्वा तावताप्यसिद्धिरित्यभिप्रायके कथमिति प्रश्ने कार्यकालं संज्ञापरिभाषं यत्र कार्यं तत्रोपस्थितं द्रष्टव्यमित्युक्तम्। न च कार्यकालपक्षे 'ङमो ह्रस्वात्' इत्यादौ तस्मादित्युत्तरस्य' 'तस्मिन्निति निर्दिष्ट' इति परिभाषाद्वयोपस्थितौ परत्वादुभयनिर्देशे पञ्चमीनिर्देशो बलीयानिति तस्मिन्निति सूत्रस्थभाष्यासङ्गतिः। उभयोरेकदेशस्थत्वेन परत्वादित्यस्यासङ्गत्यापत्तेः। स्पष्टं चेदमिको गुणेत्यत्र कैयट इति वाच्यम्। विप्रतिषेधसूत्रेऽष्टाध्यायीपाठकृतपरत्वस्याश्रयणेनादोषात्। न हि कार्यकालपक्ष इत्येतावता तदपैति। पक्षद्वयेऽपि प्रदेशेषु स्वबुद्धिजननेनाविशेषात्। न हि तत्पक्षेऽप्यचेतनस्य शास्त्रस्य स्वदेशं विहाय तद्देशगमनं सम्भवति। नाप्यस्मदादिबुद्धिजननेन स्वदेशत्यागो भवति। अत एव भाष्ये एकदेशस्थस्यैव सर्वशास्त्राभिज्वालकत्वमुक्तम्। अत एव तस्मिन्निति सूत्रे कैयटः सूत्रपाठापेक्षया परत्वस्य व्यवस्थापकत्वमिति। इको गुणेतिसूत्रस्थकैयटस्तु चिन्त्य एव॥ अन्यथा सर्वशास्त्राणां प्रयोगार्थत्वेन प्रयोगरूपैकदेशस्थत्वेन क्वापि परत्वं न स्यात्। किं च क्ङिति चेति सूत्रस्थकैयटरीत्या विधिसूत्राणां यथोद्देशपक्षे परिभाषादेशे सन्निधानेन तेषां परत्वंत। एवं च वृक्षेभ्य इत्यत्र सुपि चेत्यतः परत्वाद्बहुवचने झल्येदित्येत्वमित्याद्युच्छिद्येतेत्यलम्॥३॥

---

पूर्वत्रासिद्धमिति सूत्रस्थभाष्यात् परिभाषाविषये कार्यकालपक्षः। "अयादिभ्यः परैव प्रगृह्यसंज्ञेति" भाष्यविरोधस्तु न वाच्यः उत्कृष्टापरपर्यायस्यात्र परशब्दस्यापवादपरत्वात्। यद्यप्यमूषामित्यादौ आदिरन्त्येन सहेता १.१.७१ इति शास्त्रदृष्ट्या अदसोऽसेर्दादुदोमः ७.२.८० इत्यस्यासिद्धत्वादुकारादेरनिण्त्वात् षत्वाभाव आपद्यते तथापि जातिपक्षस्वीकृत्या दोषाभावः। अइउण् इत्यादि सूत्राणि प्रति तुकारादेर्नासिद्धत्वम् तेषामष्टाध्यायीबाह्यत्वेन पूर्वत्रासिद्धमित्यस्याप्रवृत्तेः। इति शिवम्॥

---

"कार्यकालम्" शब्द की व्युत्पत्ति "कार्येण काल्यते" के अनुसार वह पक्ष कार्यकाल पक्ष कहा जा सकता है; जिस में कार्य परिभाषा को अपने निकट खीचता है। इस पक्ष में कार्य ही अपने संस्कार के लिए कार्य विधायक सूत्र में वर्तमान सप्तम्यादि चिन्ह से चिन्हित परिभाषाओं का आक्षेप करता है। इसीलिए "पूर्वत्रासिद्धम्" इस सूत्र के भाष्य में यह आपत्ति उठायी गयी कि सपादसप्ताध्यायीस्थ परिभाषा की दृष्टि में त्रिपादी शास्त्र की असिद्धि हो जाने से वहाँ (त्रिपादी) में सपादसप्ताध्यायीस्थ परिभाषा की प्रवृत्ति नहीं हो सकती। और कहा कि यद्यपि यह त्रिपादीशास्त्र, परि-

(हिन्दीभाष्यम्)

भाषा की दृष्टि में वहाँ असिद्ध हैं वह (परिभाषा शास्त्र) तो त्रिपादीविधि शास्त्र की दृष्टि में सिद्ध है इस तरह काम चल जायगा। ऐसा कह कर दृढ़ता के साथ कहा गया कि फिर भी असिद्धि हो जाने से इष्ट सिद्धि नहीं होगी। इस प्रकार त्रिपादी में सपादसप्ताध्यायीस्थ परिभाषाओं की प्रवृत्ति के प्रश्न को "कार्यकालं संज्ञा-परिभाषाम्" जहाँ कार्य होगा वहाँ उपस्थिति माननी चाहिए यह कहकर कार्यकाल पक्ष के आश्रयण से हल किया। इससे स्पष्ट है कि कार्य ही अपने संस्कार के लिए विधि सूत्र में वर्तमान लिङ्ग से चिन्हित परिभाषाओं का आक्षेप करता है। यदि ऐसा न मानकर यह मानें कि परिभाषा अपने संस्कार के लिए अपने में वर्तमान चिन्ह से चिन्हित शास्त्र का आकर्षण करती है, तो परिभाषा जिस शास्त्र को देखेगी; उसी का आकर्षण करेगी, त्रिपादीस्थ शास्त्र तो सपादसप्ताध्यायीस्थ परिभाषा की दृष्टि में है ही नहीं, फ़िर उन्हें वह बिना देखे कैसे उनका आकर्षण करेगी "अदृष्टपिशाच" न्याय में उपकारक पिशाच तो उपकार्य को देखता रहता है किन्तु यहाँ स्थिति विपरीत हो जायगी, सपादसप्ताध्यायीस्थ परिभाषा, जिसे पिशाच का रूपक दिया जा सकता है; त्रिपादीशास्त्र को नहीं देखती।

"ऐसा मानने पर अर्थात् कार्य के द्वारा परिभाषा का आक्षेप होता है; ऐसा स्वीकार करने पर कार्यकाल पक्ष में जब 'ङमो ह्रस्वादचि ८.३.३२ इत्यादि स्थल में "अचि" और "ङमो ह्रस्वात्" को देखकर "तस्मिन्निति" निर्दिष्टे और तस्मादित्युत्तरस्य, इन दोनों परिभाषाओं की उपस्थिति होने पर "परत्वात् (पर होने से) "उभयनिर्देशे पञ्चमीनिर्देशो बलीयान्" अर्थात् पञ्चमी और सप्तमी दोनों निर्देशों में पञ्चमीनिर्देश बलवान् होता हैं, इस परिभाषा के द्वारा पञ्चमी निर्देश (तस्मादित्युत्तरस्य) सूत्र को बलवान् बताने वाला भाष्य असंगत हो जायगा। भला दोनों निर्देश जब "ङमो ह्रस्वादचि' जैसे एक देश में ही स्थित हैं, तो दोनों का देश एक हैं; फिर "तस्मादित्युत्तरस्य" को 'पर' कैसे कहा जा सकता है? यही बात "इको गुणवृद्धी" १.१.३ सूत्र की प्रदीप टीका में कैयट ने भी स्पष्ट की है" ऐसा नहीं कहना चाहिए क्योंकि "विप्रतिषेधे परम्" सूत्र में अष्टाध्यायी पाठ का परत्व ही लिया गया है। अष्टाध्यायी के अनुसार तो (तस्मादित्युत्तरस्य) यह सूत्र पर है ही। कार्यकालपक्ष होने के कारण अष्टाध्यायी पाठ कृत परत्व नष्ट नहीं हो जाता। यथोद्देश और कार्यकाल दोनों पक्षों में प्रदेश (विधि) देशों में परिभाषा की बुद्धि उत्पन्न होने में समानता ही है। इसलिए यथोद्देश पक्ष

(हिन्दीभाष्यम्)

में अष्टाध्यायी पाठ क्रम की सत्ता और कार्यकाल पक्ष में उस की असत्ता मानने में कोई युक्ति नहीं हैं। कार्यकालपक्ष में भी अचेतन होने के कारण क्या कोई शास्त्र (परिभाषाशास्त्र) अपना स्थान छोड़कर विधि देश में जा सकता है ! हमारी बुद्धि अगर विधि देश में हुई तो परिभाषा का स्वदेश त्याग भी नहीं माना जा सकता। अर्थात् शास्त्र के अध्येता ने यदि परिभाषाशास्त्र और विधि-शास्त्र को मिलाकर शाब्दबोध किया तो अध्येता के द्वारा परिभाषा का विधिदेश में बौद्धिक जन्म लेने से अपना देश छूठ नहीं गया। इसी लिए भाष्य में यह कहा गया कि परिभाषा एक देश में स्थित होकर ही समस्त शास्त्र को प्रकाशित करती है। यही कारण है कि "तस्मिन्निति निर्दिष्टे" इस सूत्र में कैयट ने सूत्र पाठ में आये हुए "परत्व" को ही व्यवस्थापक माना। "इको गुणवृद्धी" सूत्र का कैयट तो असंगत ही प्रतीत होता है; क्योंकि "तस्मिन्निति" सूत्र के कैयट ग्रन्थ के साथ उसका ताल मेल नहीं बैठता। यदि कार्यार्थ होने के कारण शास्त्रों का विधि देश माने और उनके अष्टाध्यायी पाठ के क्रम को निरस्त समझें तो कोई यह भी युक्ति दे सकता हैं कि सभी शास्त्र तो प्रयोग सिद्धि के लिए है। इसलिए प्रयोग सभी शास्त्रों का समान देश हो जायगा; फिर कहीं भी पूर्व-पर प्रयुक्त व्यवस्था नहीं होगी। "वृक्षेभ्यः" में उपस्थित "सुपि च" ७.३.१०२ और बहुवचने झल्येत्" ७.३.१०३ दोनों का प्रयोग रूप देश एक होगा फिर परत्वात् "एत्वम्" यह व्यवस्था कैसे दी जा सकेगी।

बात यह है कि "क्ङिति च" सूत्रस्थ कैयट ग्रन्थ के अनुसार यथोद्देश पक्ष में सभी विधि सूत्रों की उपस्थिति परिभाषादेश में मानने तथा उनके स्वदेश त्याग की बात स्वीकार करने पर विधिशास्त्रों का "परत्व" खत्म हो जायगा। ऐसी स्थिति में "वृक्षेभ्यः" यहाँ "सुपि च" इससे पर होने के कारण "बहुवचने झल्येत्" से एत्व होने का सिद्धान्त बिगड़ जाने का डर है।

इति शिवम्

इत्संज्ञका अनुबन्धास्तेऽवयवानवयवत्वसन्देहे आह—

**अनेकान्ता अनुबन्धा इति ॥४॥**

अनेकान्ता अनवयवा इत्यर्थः । यो ह्यवयवः स कदाचित्तत्रोपलभ्यत एव अयं तु न तथा । तदर्थभूते विधेये कदाप्यदर्शनात् ॥ शित्किदित्यादौ समीपेऽवयवत्वारोपेण समासो बोध्यः । वुञ्छण्कठेत्यादौ णित्वप्रयुक्तं कार्यं पूर्वस्यैवेत्यादि तु व्याख्यानतो निर्णेयम् । 'हलन्त्यम्' इत्यत्रान्त्यशब्दः परसमीपबोधकः ॥४॥

---

अथ अनेकान्ता अनुबन्धाः ॥४॥

अनुबन्धत्वञ्च आचार्यकर्तृकलक्ष्यसमवायातिरिक्तकार्यसमर्पकोच्चारणविषयत्वम् अनूपसर्गपूर्वकाद्बन्धधातो-र्घञ् प्रत्ययनिष्पन्नोऽनुबन्धशब्दः । अनूपसर्गोऽप्राधान्यार्थ-द्योतकः बध्नातिरुच्चारणार्थकः तेनोक्तलक्षणं सिद्धम् । क्तप्रत्ययादौ आचार्येण ककारा-दयः, भूतमित्यादौ लक्ष्ये समवेताः भवन्त्वितीच्छया नोच्चारिताः किन्तु तकारादय एव तादृशेच्छयोच्चरिताः । इत्थं भूतमित्यादौ लक्ष्ये समवायादतिरिक्तस्य कार्यस्य गुणादि-प्रतिषेधात्मकस्य कार्यस्य-सम्पादनाय कृतोच्चारणविषयत्वं ककारादौ वर्तत इति तेषामनुबन्धत्वं संगतम् । अत्र लक्षणे पाणिन्यादीति पदं आचार्यविशेषण-रूपेण न निवेशनीयम् पाणिनेः पूर्ववर्तिभिराचार्यैरपि स्वस्वव्याकरणेऽनुबन्धाः कल्पिताः ।

---

अथ अनेकान्ता अनुबन्धाः ॥४॥

अनुबन्ध इत्संज्ञक होते हैं अर्थात् अण् सन् आदि में ण और न आदि अनुबन्ध हैं उनकी "हलन्त्यम्' (१.३.३)आदि सूत्रों से इत्संज्ञा और 'तस्य लोपः (१.३.९) इस सूत्र से लोप हो जाता है; इसलिए बाद में प्रयोग में केवल अ और स ही शेष रहता हैं; इसलिए अनुबन्ध के सम्बन्ध में यह सन्देह होना स्वाभाविक है कि उन्हें (ण न आदि को) अण् सन् आदि का अवयव मानें या अनवयव ? इस सन्देह की निवृत्ति के लिए परिभाषा लिखते हैं—

**अनेकान्ता अनुबन्धा इति** । अर्थात् अनुबन्ध अनेकान्त याने अनवयव हैं, अवयव नहीं । जो जिसका अवयव होता है वह हमेशा नहीं तो अधिकतर, अधिकतर नहीं तो कभी न कभी उसके (अवयवीके) साथ दिखाई पड़ता है । जैसे शाखा वृक्ष का अवयव है; इसलिए वह वृक्ष के साथ संयुक्त होकर दिखाई पड़ता हैं; परन्तु अनुबन्ध तो बोधक या विधेय का अवयव होकर कभी उपलब्ध नहीं होता । अपत्या-र्थक बोधक या विधेय 'अ' के साथ "वासुदेवः" में कभी 'ण्' की उपलब्धि नहीं होती और न 'पिपासति' में इच्छार्थबोधक 'स' के साथ 'न्' ही कभी दिखाई पड़ता है। इससे सिद्ध है कि अनुबन्ध स्वघटितविधेय का अवयव नहीं होता इसीलिए 'न' अनुबन्ध (न) घटित विधेय (सन्) का अवयव नहीं माना गया ।

दुर्गा व्याख्या

अनुशब्दस्य पश्चादर्थद्योतकत्वं प्रसिद्धम् । णादयश्च अणादिप्रत्यये अकारादौ वृद्ध्यादिकार्यार्थमाचार्येण भाविकार्यदर्शिना कल्पिते पश्चान्निबद्धाः । यत्र च डुपचष् पाके इत्यादौ अनुबन्धे डुशब्दे दैशिकपूर्वत्वं दृश्यते तत्रापि कालिकपरत्वमस्त्येव आचार्यस्य कल्पनायां पच् धातोः स्थितिः प्राक्कालिकी 'डु' इत्यस्य 'ष्' इत्यस्य च तत्तत्कार्यविशेषं (क्त्रिमङादि च) सम्पादयितुं संयोजनमुत्तरकालिकमिति वस्तुस्थितेः ।

लक्ष्ये श्रवणातिरिक्तकार्यसमर्पका इत्संज्ञका अनुबन्धाः । ते बोधकानामवयवा अनयवा वेति सन्देह उद्भवति । तत्रानुमानेन निर्णीयते—अनुबन्धाः बोधकान-

---

यद्यपि अनुबन्ध को अवयव नहीं मानने पर शित् कित् इत्यादि शब्दों में षष्ठी के अर्थ में स्वीकृत बहुव्रीहि समास की अनुपपत्ति दिखाई पड़ती है; क्योंकि 'श् इत् यस्य' यहाँ अन्य पदार्थ में जो षष्ठी मानी गयी है, वह अवयवावयविभाव सम्बन्धमूलक ही मानी गयी है। श् आदि अनुबन्ध को "इदं किमोरीश्की" ६.३.९० सूत्र से 'ईश्' आदि का अवयव नहीं मानने पर अवयवावयविभाव सम्बन्ध नहीं माना जा सकता और न षष्ठी ही हो सकती है। इस तरह बहुव्रीहि न होने का दोष आता है तथापि जिस के समीप में श् इत् है, वह शित् कहला सकता है। इस तरह सामीप्य को षष्ठी का अर्थ नहीं मानने पर भी "समीप" में याने समीप अर्थ में ही अवयवत्व का आरोप करके समास माना जा सकता है।

यदि शित् और णित् इत्यादि शब्द की सिद्धि समीपार्थ में अवयवत्व के आरोप से समास मान कर करें और शकार जिसके समीप में इत् हो, उसे यदि शित् कहें या णकार जिसके समीप में इत् हुआ है उसे यदि णित् कहें तो "वुञ् छण्कठ" (४.२.८०) इस सूत्र में ण्, छ और कठ दोनों के समीप में इत् हुआ है। इसलिए 'छ' को जैसे णित् माना जायगा वैसे ही 'कठ' को भी णित् मानना पड़ेगा। ऐसी स्थिति में णित् परे रहते विहितवृद्धि कठ के परे रहते भी होने लगेगी। इस तरह सम्भावित दोषों का निवारण "व्याख्यान विशेष" के द्वारा हो जायगा" हमें मानना पड़ेगा कि 'णित्' प्रयुक्त कार्य उसी प्रत्यय के परे रहते होगा जिसके 'पर समीप' में 'ण्' की इत्संज्ञा हुई होगी। 'छ' के पर समीप में ही 'ण्' की इत्संज्ञा हुई है 'कठ' के तो पूर्व समीप में 'ण' इत् हुआ है। इसलिए 'कठ' के परे रहते णित्-प्रयुक्त कार्य नहीं होने के कारण कोई दोष नहीं होगा। 'व्याख्यानविशेष' के द्वारा सन्देह निवारण की परम्परा हमारे यहाँ चिरकाल से स्वीकृत है।

अनुबन्ध को अनवयव मानने पर 'हलन्त्यम्' (१.३.६) सूत्र से "सन्" "अण्" इत्यादि में 'नकार' और 'णकार' की इत्संज्ञा नहीं हो सकने का दोष भी

(दुर्गाव्याख्या)

समवायिनिमित्तयो र्भेदः सर्वेषु दर्शनादिशास्त्रेषु प्रसिद्धः। घटं प्रति मृत्तिका, समवायिकारणं, कुम्भकारो निमित्तकारणमिति लोके सर्वत्र प्रसिद्धमेव। इत्थमुपादानकारणमथवा समवायिकारणं निमित्तकारणतया नाश्रीयते इति वचनं यथा नापूर्वं तथेयं परिभाषाऽपीति भावः। अतएव परिभाषायां प्रसिद्धार्थद्योतको 'हिः प्रयुक्तः। कार्यी निमित्ततया नाश्रीयते, इत्यंश एव लोकतन्त्रसिद्धः, कार्यमनुभवन्नित्यंशस्तु प्रमाणमपेक्षत एव, तत् किं प्रमाणमिति चेच्छ्रूयताम् द्विर्वचनेऽचि १.१.५९ इति सूत्रेऽचीत्यस्य 'जेघ्रीयते देध्मीयते इति महाभाष्यकारप्रदत्तेन प्रत्युदाहरणेन कार्यमनुवन्नित्यंशविशिष्टायाः परिभाषाया ध्वननस्यैव प्रमाणत्वात्। नच तत्र "अज्ग्रहणं तु ज्ञापकं रूपस्थानिवद्भावस्य। (वा० ३) यदयमज्ग्रहणं करोति तज्ज्ञापयत्याचार्यो रूपं स्थानिवद्भवतीति। कथं कृत्वा ज्ञापकम् अज्ग्रहणस्यैतत्प्रयोजनम्। इह मा भूत्। जेघ्रीयते देध्मीयते इति। यदि रूपं स्थानिवद्भवतीति ततोऽज्ग्रहणमर्थवद् भवति। अथ हि कार्यं नार्थोऽज्ग्रहणेन। भवत्येवात्र द्विर्वचनम् इत्येव दृश्यते **महाभाष्यं** कथमनेन सा परिभाषा कार्यमनुभवन्नित्यंशविशिष्टा ध्वन्यत इति चेत्सत्यम् अत्रोद्धृते भाष्ये द्विर्वचनेऽचि १.१.५९ इतीत्वे कृते द्विवर्चनेऽचीत्यस्याप्रवृत्तिः। यद्यज्ग्रहणं न स्यात्तदा ईत्वे कृतेऽपि तेन 'घ्रा' इति रूपातिदेशे द्वित्वे ऽभ्यासकार्ये ह्रस्वे चुत्वेऽभ्यासदीर्घे जाघ्रायते इत्यनिष्टरूपमापद्येतेति भाष्याशयः। अत्र विचार्यते अस्याः परिभाषाया अभावे ऽज्ग्रहणसत्वेऽपि द्वित्व निमित्तोऽच् घ्राघटकाकारस्तन्निमित्तकोऽजादेशः ईघ्राध्मोरितीत्वादेश स्तस्य द्विर्वचनेऽचीति रूपातिदेशात् प्रत्युदाहरणासंगतिः। अतो ध्वन्यते कार्यी निमित्ततया नाश्रीयत इति।

---

'द्विर्वचनेऽचि १.१.५९ इस सूत्र के भाष्य से यह परिभाषा ध्वनित होती है। इस सूत्र के भाष्य में कहा गया है कि अचि किम्—'जेघ्रीयते' 'देध्मीयते'। अर्थात् 'द्विर्वचनेऽचि' सूत्र में यदि 'अचि' ग्रहण नहीं करेगें तो जेघ्रीयते और—और देध्मीयते में दोष हो जायगा। घ्रा धातु से यङ् प्रत्यय, 'ईघ्राध्मोः ७.४.३१ से 'आकार' को 'ईकार' करने पर सन्यङोः से द्वित्व, अभ्याससंज्ञा हलादिशेष, कुहोश्चुः करने पर और अभ्यास को 'गुणो यङ्लुकोः (७.४.८२) से गुण करने पर जेघ्रीय को धातुसंज्ञा लट् लकार, आत्मनेपद, त एत्व, शप् और 'अतो गुणे' करने पर जेघ्रीयते बनता है। इसी प्रक्रिया से ध्मा धातु से 'देध्मीयते' बनता है। अच् ग्रहण नहीं करने पर "घ्रा य" 'ध्मा य' ऐसी स्थिति में 'ई घ्राध्मोः (७.४.३१) से प्राप्त ईत्व का 'द्विर्वचनेऽचि' से निषेध हो जायगा, क्योंकि द्वित्व निमित्तक यङ् परे रहते यहाँ अच् (आ) के स्थान में 'ई' आदेश प्राप्त है, वह द्वित्व कर्तव्य में नहीं होगा, तो घ्रा शब्द को द्वित्व करने पर अभ्यास में एकार दुर्लभ हो जायगा। यदि "अचि"

(हिन्दीभाष्यम्)

ग्रहण करते हैं; तो सूत्र द्वित्व के निमित्त 'अच्' को निमित्त बनाकर प्राप्त अजादेश का ही निषेध करता है। "जेघ्रीयते" में यङ् द्वित्व का निमित्त तो है परन्तु वह अच् नहीं है इसलिए उसको निमित्त बनाकर किये जाने वाले 'ई' आदेश का वह निषेधक नहीं होता। इसलिए पहले ईत्व फिर घ्री और घ्मी को द्वित्व होने से 'जेघ्रीयते' देघ्मीयते बनने में कोई बाधा नहीं आती।

यहाँ विचारणीय यह है कि उक्त भाष्य से यह परिभाषा कैसे ध्वनित हुई ? अगर परिभाषाके बिना पूर्वोक्त भाष्य अनुपपन्न या असंगत लगता तो हम उससे इसे ध्वनित मानते जैसे यदि कोई कहे कि देवदत्तोऽयं पीनः, किन्तु दिवा न भुङ्क्ते" अर्थात् 'देवदत्त मोटा है' पर 'दिन में नहीं खाता है' तो यहाँ भोजनाभाव के साथ मोटापन की संगति नहीं बैठने के कारण रात्रि-भोजन ध्वनित होता! अर्थात् वह रात को अवश्य खाता होगा। इस परिभाषा के बिना उक्त भाष्य में कोई असंगति नहीं दिखाई पड़ती; तब नागेश ने कैसे लिखा कि "द्विर्वचनेऽचि" सूत्र के भाष्य में यह परिभाषा ध्वनित होती है—

इस प्रश्न को "न रहेगा बाँस और न बाजेगी बाँसुरी" इस कहावत के अनुसार उड़ा देने की कोशिश करते हुए किसी ने लिखा—कि "भाष्ये ध्वनितैषा में "अध्वनिता" का छेद मानना चाहिए। इस तरह उनके विचार में नागेश ने यहाँ बताया है कि यह परिभाषा द्विर्वचनेऽचि सूत्र में ध्वनित नहीं हुई है।

परन्तु यह कल्पना ठीक नहीं है क्योंकि कोई ग्रन्थकार यह नहीं लिखा करता है कि वह जो कह रहा है वह कहाँ कहाँ नहीं कहा गया है। अपनी बात को प्रमाणित करने के लिए यही कहा करता है कि उसका यह मत कहाँ कहाँ उद्धृत है। यदि अनुद्धृत स्थलों का उल्लेख करना अभीष्ट होता तो अत्यन्त प्रसिद्ध सूत्र "इको यणचि का उल्लेख करके वह यह लिखता कि इको यणचि में यह परिभाषा अध्वनित है। अप्रसिद्ध और दूर दराज के सूत्र 'द्विर्वचनेऽचि' तक उसे 'अध्वनितत्व' दिखाने के लिए दौड़ने की आवश्यकता नहीं।

किसी ने बताया कि नागेश ने यहाँ बताया है कि 'द्विर्वचनेऽचि' सूत्र में इस परिभाषा का अभाव या अनित्यता बतायी गयी है। यदि यह परिभाषा मानें तो शयिता में गुण का अनुभव करने वाले 'ई' कार द्वारा जैसे सम्पूर्ण शी धातु को कार्यी मानकर उसे निमित्त रूप में आश्रयण नहीं करने दिया जाता है; उसी प्रकार 'घ्राय्' या घ्रीय् को एकाच् द्विर्वचन न्याय से द्वित्व होने के कारण 'य' रूप अवयव के द्वारा यङ् में भी कार्यित्व मानकर उसे निमित्त के रूप स्वीकार नहीं किया जायगा;

(दुर्गाव्याख्या)

इत्थं स्वीकृतावपि सन्यङोः ६.१.९ षष्ठीनिर्देशात् यङन्तस्य कार्यित्वेन न तद्घटको यकारः कार्यी, तस्य निमित्तत्वेनाश्रयणाभावे द्विर्वचनेऽचीत्यस्याप्रवृत्तौ जेघ्रीयते इत्यादिसिद्धावज्ग्रहणं व्यर्थमेव स्यादित्यतः कार्यमनुभवन्नित्यस्यापि ध्वननमिति विशेषणविशिष्टैषा ध्वनिता ।

---

फिर 'द्विर्वचनेऽचि' सूत्र में अच् ग्रहण के अभाव में भी 'य' को निमित्त मान कर 'द्विर्वचनेऽचि' की प्रवृत्ति नहीं होने से ईत्व हो जायगा और द्वित्व होकर 'जेघ्रीयते' रूप की सिद्धि हो ही जाती है; अतः अच् ग्रहण व्यर्थ है ही। इस तरह नागेश कहना चाहता है कि इस सूत्र से इस परिभाषा का अभाव या अनित्यता ध्वनित होती है।

यह कल्पना महत्वपूर्ण होती, यदि "द्विर्वचनेऽचि" इत्यत्र भाष्ये ध्वनितैषा इस वाक्य का शब्दमर्यादा से लभ्य अर्थ इस कल्पना का साथ देता। भला "ध्वनितैषा" का अर्थ इस परिभाषा का अभाव या अनित्यत्व ध्वनित हुआ है; यह कैसे किया जा सकता है ?

दर-असल में ध्वनितैषा का तात्पर्य है कि यह सम्पूर्ण परिभाषा अर्थात् "कार्यमनुभवन् हि" इस विशेषणांश सहित कार्यी निमित्ततया नाश्रीयते" यह परिभाषा "द्विर्वचनेऽचि" सूत्र से ध्वनित होती है। क्योंकि यदि केवल "कार्यी निमित्ततया नाश्रीयते" इतना ही परिभाषा का शरीर मानें; तो 'शयितरि' इस निर्देश की उपपत्ति तो हो जाती है परन्तु "द्विर्वचनेऽचि" सूत्र का "अचि" ग्रहण सार्थक नहीं होता। सन्यङोः सूत्र में तदन्त विधि होने से सन्नन्त और यडन्त कार्यी ठहरता है। इसलिए "जेघ्रीयते" में उद्देश्य (यङन्त) दल में प्रविष्ट होने के कारण 'यङ्' के कार्यी हो जाने से उसे निमित्त नहीं माना जा सकता है। ऐसी स्थिति में "द्विर्वचने" सूत्रकी प्रवृत्ति नहीं होने से द्वित्व के पहले ईत्व होकर 'जेघ्रीयते' बन ही जायगा। इस तरह अचि' ग्रहण व्यर्थ ही रह जाता है। भाष्यकार ने 'अचि' ग्रहणाभाव में वहाँ दोष दिया है। इसलिए परिभाषा में वह भाग और जोड़ना आवश्यक है जिसके बिना भाष्य असंगत हो रहा है। वह अंश है "कार्य मनुभवन् हि',। इस तरह नागेश ने जो ध्वनितैषा लिखा है इस का तात्पर्य है कि विशेषणविशिष्ट यह परिभाषा "द्विर्वचनेऽचि" सूत्र के भाष्य से ध्वनित होती है।

विजयाकार के गुरु जी का मत है कि यह समस्त परिभाषा (विशेषण और विशेष्य विशिष्ट परिभाषा) इस सूत्र के भाष्य से ध्वनित होती है। परिभाषा के अभाव में अच् का ग्रहण करने पर भी, 'जेघ्रीयते देध्मीयते' में दोष रहता ही है; फिर भाष्य का अज्ग्रहण का प्रयोजन बताना असंगत हो जायगा। इस लिए परिभाषा की सत्ता सिद्ध होती है। परिभाषा के अभाव में निमित्त पद से उद्देश्य दल में प्रविष्ट सब कुछ लिया जायगा। ऐसी स्थिति में 'सन्यङोः' सूत्र से सन्नन्त और

(दुर्गाव्याख्या)

अत्रायं विमर्शः पर्याप्त्या कार्यानुभवकर्तृत्वविशिष्टसमुदायघटकवर्णघटित-समुदायो निमित्ततया नाश्रीयते। ऊर्णुनविषतीत्यत्र नुशब्दस्य द्वित्वं जायते। अतः पर्याप्त्या कार्यानुभवकर्तृत्वविशिष्टः नुः, तद्घटका नकारादयः तद्घटितसमुदायः ऊर्णु इत्याकारकः स निमित्ततया नाश्रीयते चेन्नाश्रीयताम् इस् इत्याकारक-समुदायस्तु द्वित्वं नानुभवति। अतः स समुदायो निमित्ततयाऽऽश्रीयते एव। अरिरिष-तीत्यत्र तु पर्याप्त्या द्वित्वकार्यानुभवकर्तृत्वविशिष्ट 'इस्' इत्याकारकः तद्घटितसमु-दायो रिस्' इति, स निमित्ततया नाश्रीयते। अतः द्विर्वचनेऽचीति न प्रवर्तते। प्रत्युदाहरणे जेघ्रीयते इत्यादौ घ्राघटकाकारस्य पर्याप्त्या कार्यानुभवकर्तृत्वविशिष्टतया तादृशः समुदायः घ्रा इत्याकारकः तद्घटकाः वर्णा घ् र् आ इत्याकारकास्तद्घटित-समुदायो निमित्तत्वेन नाश्रीयते तद्भिन्नः 'य' इति तु आश्रीयते। अतोऽज्ग्रहणाभावे द्विर्वचनेऽचीतिप्रसक्त्याज्ग्रहणं सार्थकमिति भाष्योक्तं प्रत्युदाहरणं संगच्छते।

—:०:—

---

यङन्त तदादि के प्रथम एकाच् को या अजादि रहने पर द्वितीय एकाच् को द्वित्व हो यही अर्थ ठहरता है। इस अर्थ से "घ्राय्" को द्वित्व प्राप्त होने के कारण 'घ्रा' का 'आ' द्वित्व का निमित्त है ही इधर "ई घ्राध्मोः" में "अलोन्त्यस्य" सूत्र की उपस्थिति हो जाने के कारण उसका अर्थ होगा कि 'घ्रा' और 'ध्मा' धातु के अन्त्य अल् (आ) को 'ई' हो 'यङ' के परे रहते। इस तरह द्वित्व के निमित्त अच्—घ्रा के आकार—को निमित्त बना कर ईत्व नहीं होगा। इस तरह अज्ग्रहण करने पर भी जेघ्रीयते नहीं बनेगा। परिभाषा मानने पर तो "सम्पूर्णघ्राय्" यहाँ द्वित्व का अनुभव करता है इसलिए 'घ्राय्' घटक आकार भी द्वित्व का अनुभव करता है। इसलिए 'घ्रा' घटक आकार भी द्वित्व का अनुभव करने वाला कार्यी होने से निमित्त नहीं माना जाएगा। इसलिए द्वित्त्वनिमित्तता के अभाव में 'द्विर्वचनेऽचि' सूत्र की प्रवृत्ति नहीं हुई। इसलिए 'ईत्व' हो जाने से 'जेघ्रीयते' बना और अज् ग्रहण सार्थक हुआ।

इस प्रकार उस सूत्र के भाष्य से यह सम्पूर्ण परिभाषा ध्वनित होती है; यह सिद्ध हुआ।

—:०:—

**अथ 'यदागम' परिभाषा ॥१२॥**

'प्र' 'नि' उपसर्ग पूर्वक 'दा' धातु से णिच् प्रत्यय, पुगागम; प्रनिदापि इस स्थिति में धातु संज्ञा, लट् लकार, तिप् शप् अनुबन्ध लोप, गुण और अयादेश करने पर प्रनिदापयति बना यहाँ "नेर्गदनद पत पद घु मा" ८.४.१७ इस सूत्र से न कार को णकार हुआ; क्योंकि घुसंज्ञक "दाप्" यहाँ 'पर' में है। यहाँ यह प्रश्न उठता हैं कि घुसंज्ञा तो दारूप धातु (दा रूपता प्राप्त धातु) को होती है। यहाँ तो "दाप्" है; उसे घुसंज्ञा नहीं हो सकेगी। ऐसी स्थिति में णत्व नहीं होने से रूप नहीं बनेगा ?

ननु प्रणिदापयतीत्यादौ दारूपस्य विधीयमाना घुसंज्ञा दापेर्न स्यादत आह—

**यदागमास्तद्गुणीभूतास्तद्ग्रहणेन गृह्यन्ते ॥१२॥**

अथ यदागमास्तद्गुणीभूता······गृह्यन्ते ॥१२॥

परिभाषावतरणम्—

ननु दाधा घ्वदाप् १.१.२० इति सूत्रे दाधेतिविशिष्टरूपस्योपादनाद् 'अर्थवद् ग्रहणे नानर्थकस्य ग्रहणम्' (प० सं०) इति परिभाषाप्रवृत्त्या अर्थवतोरेव दाधोर्ग्रहणात् आगमसमभिव्याहारे आगमविशिष्ट एवार्थवत्वस्वीकारात् 'प्रणिदापयति' इत्यादौ पुगागमरहितस्य 'दा' इत्यस्यानर्थकतया दापो दारूपत्वाभावतया च घुसंज्ञा न स्यात् घुसंज्ञाभावेन 'नेर्गदनदपतपदघुमा···८.४.१७ इति णत्वं न स्यादतः परिभाषा स्वीकर्तव्या **यदागमास्तद्गुणीभूतास्तद्ग्रहणेन गृह्यन्त**'' इति। आगमसमभिव्याहारे आगमविशिष्टस्यैवार्थवत्त्वं न केवलस्यागमिन इति स्वीकारे मानाभावस्तु न शङ्कनीयः 'प्रणिदापयति' 'प्रणिधापयति' इत्यादौ नैतौ दाधावर्थवन्तौ किन्तर्हि दाप्धापाविति घुसंज्ञासूत्रस्थभाष्यस्यैव प्रमाणत्वात्। अथवा ''स्यसिच्सीयुट्तासिषु''··· ६.४.६२ इति सूत्रे भावकर्मवाचिनि प्रत्यये परे ये स्यादय इत्यर्थे 'स्यसिच्तासयो विशेषिताः सीयुडविशेषित'' इति भाष्यमपि ''आगमसमभिव्याहारे आगमविशिष्टस्यैवार्थवत्त्वमिति न्याये प्रमाणं भवितुमर्हति। भाविषीष्ट इत्यादौ सीयुट्समभिव्यारे लिङोऽनर्थकत्वेन भावकर्मवाचित्वाभावेन सीयुडित्यस्य भावकर्मवाचिप्रत्ययपरत्वाभावात् सीयुडविशेषितः स्यादिति मनसिकृत्य भाष्यकारेण तथोक्तम्। सीयुडागमसमभिव्याहारे केवलस्यागमिनो लिङो निरर्थकत्वस्वीकारात्सिद्धमेवागमसमभिव्याहारे आगमविशिष्टस्यैवार्थवत्त्वमिति। आगमसमभिव्याहारे केवलस्य तदागमरहितस्यागमिनोऽर्थवत्वस्वीकारे तु सीयुटो भावकर्मवाचिप्रत्ययपरत्वसत्त्वेन सीयुडविशेषितः स्यादिति भाष्यकथनमसङ्गतं स्यात्।

---

यदि यह कहें कि 'दाप्' घटक 'दा' को घुसंज्ञा करके इष्ट सिद्धि कर लेंगे तो ''दाधाध्वदाप्'' (१.१.२०) सूत्र में 'दा' इस विशिष्ट रूप के उपादान होने के कारण ''अर्थवद् ग्रहणे नानर्थकस्य ग्रहणम्'' (प० ११) इस परिभाषा की उपस्थिति हो जायगी और 'दा' वही लिया जायगा जो अर्थवान् होगा। ''दाप्'' का 'दा, तो निरर्थक है; आगम का साथ होने पर आगमविशिष्ट ही अर्थवान् होता है। ''समुदायो हि अर्थवान्'' तस्यैकदेशो निरर्थकः समुदाय ही अर्थवान् होता है उसका एकदेश निरर्थक होता है। इस प्रकार 'प्रणिदापयति' में दाप् घटक दा को घुसंज्ञा करने और इष्टरूप सिद्ध करने की कल्पना खटाई में पड़ गयी। वह प्रश्न रह ही गया कि दाप् को घुसंज्ञा कैसे हुई ?

यमुद्दिश्यागमो विहितः स तद्गुणीभूतः। शास्त्रेण तदवयवत्वेन बोधितः। अतस्तद्ग्रहणेन तद्ग्राहकेण तद्बोधकेन शब्देन गृह्यते बोध्यत इत्यर्थः। तत्र तद्गुणी-भूता इत्यंशो बीजकथनम्। लोकेऽपि देवदत्तस्याङ्गाधिक्ये तद्विशिष्टस्यैव देवदत्तग्रहणेन

---

परिभाषार्थः

यदागमा इति तद्गुणीभूता इत्यत्र हेतुः तद्गुणीभूता इति तद्ग्रहणेन गृह्यन्त इत्यत्र हेतुः। तद्गुणीभूता इतिपदमावर्तनीयम्। यतः ततः इति पदद्वय-ञ्चाध्याहार्यम् तथाचेत्थं परिभाषार्थः फलति—'य आगमो यमागमिनमुद्दिश्य विहितः स आगमस्तस्यागमिनो गुणीभूतः अर्थात् शास्त्रेण "मिदचोन्त्यात् परः" १.१.४७ आद्यन्तौ टकितौ १.१.४६ इत्यादिना तदवयवत्वेन बोधितः; यतस्तदवयवत्वेन बोधितः अतस्तद्ग्रहणेन तद्ग्राहकेन अर्थात्तद्बोधकेन शब्देन गृह्यते बोध्यत इति। यथा लोके देवदत्तस्याङ्गाधिक्येऽपि देवदत्त इति कथनेन तद्विशिष्टोऽभिहितो भवति तथा 'दा' इत्यनेन पुग्विशिष्टस्य दापो ग्रहणेन प्रणिदापयति इत्यादौ घुसंज्ञा तन्मूलकं णत्वञ्च सिद्ध्यति।

---

इसके समाधान के लिए परिभाषा मानते हैं—

"**यदागमास्तद्गुणीभूतास्तद्ग्रहणेन गृह्यन्ते**" "सूत्र से जिसको आगम विहित हुआ है वह आगम उस आगमी का गुणीभूत होगा; क्योंकि शास्त्र ने उसे (आगम को) उस (आगमी) का अवयव बताया है। इसलिए 'आगम विशिष्ट' का 'आगमिबोधक' शब्द से ग्रहण हो सकता हैं। यहाँ "तद्ग्रहणेन" का पर्याय "तद्ग्राहकेण" हैं और तात्पर्य है "तद्बोधकेन" जैसे कि ऊपर बताया गया।

आगम को आगमी में समाविष्ट क्यों समझना चाहिए ? इसका कारण बताने के लिए "तद्गुणीभूताः" यह अंश कहा गया है। "यदागमाः" यह "तद्-गुणीभूताः" मानने में हेतु है। 'तद्गुणीभूताः' यह तद्ग्रहणेन गृह्यन्ते" में हेतु है। इस तरह परिभाषा का अर्थ होगा "जिसको जो आगम हुआ है, वह (आगम होने के कारण) उसका अवयव ही माना जायगा। जब कि उसको अवयव मान लिया गया तो स्पष्ट है कि आगमी का ही अंश माना गया; इसलिए वह आगमी से अतिरिक्त नहीं है। आगमी में वर्तमान धर्म अब आगम विशिष्ट आगमी में माना जायगा; इसलिए आगमी के ग्रहण से आगम विशिष्ट का ग्रहण होगा। जैसे प्रणिदापयति' में दा धातु को 'पुक्' का आगम हुआ है; वह 'प्' दा का अवयव ही माना जायगा; दा में रहने वाला दारूपत्व, अब 'आप्' तक माना जायगा। इसलिए घुसंज्ञा सूत्र में पठित 'दा' से 'दाप्' लिया जायगा। उसे घुसंज्ञा होगी और: 'घु' होने के कारण "नेर्गदनदपतपद घु" सूत्र से वहाँ णत्व होने में कोई कठिनाई नहीं होगी।

**ग्रहणं दृश्यते। यमुद्दिश्य विहित इत्युक्तेः प्रनिदारयतीत्यादौ न दारित्यस्य घुत्वम्।**

"यमुद्दिश्यविहित" इत्युक्तत्वात्प्रनिदारयति इत्यादौ दारित्यस्य न घुसंज्ञा, तत्र रेफ आकारमुद्दिश्य विधीयते, न तु दाधातुमुद्दिश्येति तत्रानया दारि दारूपत्वातिदेशाप्रवृत्तेः। यदि 'यदागम' पदस्य तादृशी व्याख्या न स्वीक्रियते तदा 'अवयवावयवः समुदायावयवो भवती'ति न्यायेन आरूपावयवावयवस्य रेफस्य दावयवत्वे साधितेऽनया परिभाषया दाप इव दारोऽपि दारूपतापादनाद् घुसंज्ञापत्तेः। उक्तन्यायस्तु 'दीधीवेवीटाम्' १.१.६ इत्यत्रत्येनेड्ग्रहणेन ज्ञापितः। अन्यथा भविता इत्यादौ भवित्+आ इति स्थिते अङ्गावयव-'तास्'प्रत्ययावयवस्येटोऽङ्गावयवत्वाभावेन 'पुगन्तेति' गुणाप्राप्त्या तद्वैयर्थ्यं स्पष्टमेव। अतएव शेरते इत्यनेन रतरूपे सार्वधातुके परे शीधातो र्गुणः सिद्ध्यति। अवयवायवस्य समुदायावयवत्वास्वीकारे शीधातो र्लटि झे झकारस्य 'आत्मनेपदेष्वनतः" इति अति अतोऽवयवस्याकारस्य 'शीङो रुट्' ७.१.६ इति रुडागमे अतेतिसार्वधातुकावयवस्याकारस्य विहितस्य रेफस्य सार्वधातुकावयवत्वाभावात् रतेत्यस्य सार्वधातुकत्वाभावात् गुणो न स्यात्। नच यथा अकारस्यावयवीभूतो रेफः अतेत्यस्य सार्वधातुकस्यावयवः स्वीकृत उक्तन्यायेन तथा आकारावयवस्य रेफस्य दावयवत्वाद् अनया च परिभाषया दारो दाग्रहणेन ग्रहणाद् घुसंज्ञा दुर्वारैवेति वाच्यम् "सायञ्चिरंप्राह्णे-प्रगेऽव्ययेभ्यष्ट्युट्युलौ तुट् च" ४.३.२३ इति सूत्रेण तुटष्टित्वेऽपि ट्युट्युलावित्यनयोष्टित्वविधानाद् अवयवावयवस्य समुदायावयवत्वास्वीकारात्। अन्यथा सायंतनीत्यादौ युप्रत्यये तस्यानादेशेऽकारस्य तुडागमे सायन्तनेत्यत्र अवयवतकारस्यावयवीभूतटकारस्य समुदायस्य तनेत्यस्यावयवत्वस्वीकाराट्टिड्ढ४.१.१५इति ङीपि सिद्धे टित्वविधानं व्यर्थं स्यात्।

---

इस संसार में भी हम देखते हैं कि यदि देवदत्त का कोई 'अङ्ग' बढ़ जाता है जैसे यदि देवदत्त के गले में गल वृद्धि (गड्) हो जाती तो देवदत्त कहने पर बढ़े हुए अंग वाले देवदत्त का बोध होता ही है। इसी तरह 'पुक्' के आगम से 'दा' के अंग में वृद्धि होजाने पर उस बढ़े हुए अंग से विशिष्ट 'दाप्' का 'दा' शब्द से ग्रहण होना ही चाहिए।

"यदागमाः" का अर्थ है कि जिसको उद्देश्य बनाकर आगम का विधान किया गया है वह 'आगम' उसका गुणीभूत है। इसलिए उसके ग्रहण में आगम में विशिष्ट का भी ग्रहण होगा। इसलिए 'प्र' 'नि' उपसर्ग पूर्वक 'दृ' धातु से णिच्, वृद्धि, लट्, तिप्, अनुबन्ध लोप, गुण और आय करने पर बने हुए रूप 'प्रनिदारयति' में "दार्" को 'दा' रूप मानकर घुसंज्ञा नहीं हुई और णत्व भी न हुआ; क्योंकि "उरण् रपरः से रेफ जो आगम हुआ है वह 'ऋ' के स्थान में जायमान 'आ' को

**'आने मुक्' इति मुग्विधानसामर्थ्यादेषाऽनित्या । अन्यथा पचमान इत्यादावकारस्य मुकि अनया परिभाषया विशिष्टस्य सवर्णदीर्घे कृते तद्वैयर्थ्यं स्पष्टमेव । तेन दिदीये इत्यादौ यणादिर्न । जहारेत्यादावात औ णल इति च न । न चाकारादेर्वर्णस्य**

---

यदि चोच्यते दात्वं दकारोत्तराकारत्वम्, यदागमपरिभाषया आरित्यत्रात्त्वं तस्य दकारोत्तरत्त्वञ्च स्वतः सिद्धमिति घुसंज्ञापत्तिः तदवस्थैवेति वाच्यम् आने मुक् ७.२.८२ ईति मुगागमविधानवैयर्थ्यापत्या तत्सामर्थ्येनास्याः परिभाषाया अनित्यत्वज्ञापनेनादोषात् । अन्यथा 'पचमान' इत्यादौ पच+आन इति स्थितौ अकारस्य मुगागमे यदागमन्यायेन मुग्विशिष्टेऽर्थादम्शब्देऽक्त्वातिदेशे 'अकः सवर्णे ६,१.१०१' इति दीर्घादेशे पचान इति रूपापत्तौ मुग्विधानवैयर्थ्यं स्पष्टमेव। नच 'आतो ङितः' ७.२.८१ इत्येतद्बाधनार्थं मुग्विधानमिति वाच्यम् आतोङितो नानस्येति न्यासेनैव तद्बाधसिद्धे मुग्विधानस्याचारितार्थ्यात् । अतएव सूत्रारम्भसामर्थ्यादित्यनुक्त्वा मुग्विधानसामर्थ्यादित्येवोक्तं मूले । नचामित्यस्य कण्ठ्यौठ्यतया सवर्णदीर्घेण ओकारौकारयोर्विधानार्थं मुग्विधानमित्यादिविकृतकल्पना तु न युक्ता, अतिदिश्यमानधर्मविरुद्धयावद्धर्मानतिदेशस्यातिदेशस्वभावसिद्धत्वात् व्याकरणेन सिद्ध-मेवान्वाख्यायते पचमान इत्येव साधुरूपं तस्यैवान्वख्यानस्य युक्तत्वात् । परिभाषाया अनित्यत्वादेव दिदीये इत्यत्र दीङो युडचि कृति ६.४.६३ इति विहित-युड्विशिष्टेऽनयाच्त्वातिदेशे एरनेकाचोऽसयोगपूर्वस्य ६.४.८२ इति यण् न । जहार इत्यत्र जह्+अ इति स्थिते अचोऽञ्णिति ७.२.११५ इति वृद्धौ रपरे आर् शब्देऽनया परिभाषया आत्त्वातिदेशे 'आत औ णलः' ७.१.३४ इति णल औत्वं न भवति । नच वर्णस्य वर्णान्तरावयत्वस्वीकारे शब्दानित्यत्वापत्तिरितिवाच्यम् स्थानिवद्भाव-सूत्रवत् आद्यन्तौ टकितावित्यादीनामपि बुद्धिविपरिणाममात्रबोधकत्वात् ।

---

हुआ है। इसलिए वह 'आ का अवयवीभूत है 'दा' का नहीं। 'आ' के ग्रहण से र विशिष्ट 'आर्' का ग्रहण भले हो पर 'दा' के ग्रहण से उसका ग्रहण नहीं होगा अर्थात् "दार्" को 'दा' नहीं माना जा सकता। पुगागम तो "आदन्त' धातु (दा) को होता है; इसलिए पुगागम विशिष्ट का 'दा' के ग्रहण से ग्रहण होता है। 'र'-पर तो 'दा' को उद्देश्य बनाकर विहित नहीं है; इसलिए 'दार्' को 'दा' नहीं माना जा सकता। अतः वहाँ 'णत्व' की अनिष्ट प्राप्ति नहीं होती।

यदि यह कहें कि 'दा' का अर्थ है 'दकार' के बाद आकार। 'आर्' शब्द को इस परिभाषा के बल से 'आ' मान ही सकते हैं। ऐसी स्थिति में 'दकार' के बाद 'आ' होने से 'दारयति' के 'दार्' में 'दात्व' की सिद्धि हो जाने से घुसंज्ञा और णत्व प्राप्ति का दोष शेष रह ही जाता है, तो ठीक है, इस दोष के उद्धार के लिए परिभाषा को अनित्य मानना चाहिए। इस तरह इष्ट सिद्धि के लिए ही इस परिभाषा की प्रवृत्ति होगी। जहाँ जैसे "प्रनिदारयति" इत्यादि स्थलों में,

(हिन्दीभाष्यम्)

परिभाषा की प्रवृत्ति को अनिष्ट रूप बनने की सम्भावना हो; वहाँ इस परिभाषा की प्रवृत्ति नहीं होगी; क्योंकि यह अनित्य है। तात्पर्य यह है कि अनित्य होने के कारण इस के बल पर 'आर्' शब्द में 'आत्व' नहीं लाया जा सकता।

परिभाषा के अनित्य होने में प्रमाण है 'आने मुक् (७.२.८२) से मुत्व का विधान। 'आने मुक्' सूत्र से विहित मुक् आगम के सामर्थ्य से यह परिभाषा अनित्य मानी गयी है। यदि यह परिभाषा नित्य रहती तो 'मुक् विधान' व्यर्थ हो जाता। मुक् का आगम इसलिए करते है कि "पचमानः" में 'म' का श्रवण हो। 'पच+आन' ऐसी स्थिति में जो 'मुक्' का आगम हुआ वह इस परिभाषा के बल से यदि आगमी 'अ' का अवयव हो और 'अ' के ग्रहण से 'अम्' का ग्रहण हो तो "अम्" को 'अ' मानने में कोई बाधा नहीं होगी और "अकः सवर्णे दीर्घः" (६.१.१०१) से दीर्घ होकर "पचान" बन जायगा। 'पचान' यह रूप तो मुगागम के बिना भी बन सकता था। ऐसी स्थिति में 'मुगागम' का विधान व्यर्थ हो जायगा। मुगागम विधान—सामर्थ्यात् यह कल्पना करते हैं कि परिभाषा अनित्य है।

इसी से "दिदीये" में यण् नहीं हुआ अन्यथा दीङ् धातु से लिट् त, एशादेश, द्वित्वादि, कार्य करने पर 'दिदी ए' ऐसी स्थिति में हुए युट् के आगम को "वुग्-युटावुवङ्यणोः सिद्धौ वक्तव्यौ' इस वार्तिक से सिद्ध मानने पर भी इस परिभाषा के बल से युडागम विशिष्ट 'ए' अर्थात् सम्पूर्ण 'ये' को ए मानकर 'एरनेकाचोऽसंयोगपूर्वस्य" (६.४.८२) इस सूत्र से यण् हो जाता।

पच+आन में "आने मुक्" सूत्र रहने पर "वार्णादाङ्गं बलीयः" इस परिभाषा के बल से दीर्घ को बाधकर प्राप्त "आतो ङितः" ७.२.८१ इस शास्त्र का 'आने मुक्' ७.२.८२ से बाध हो जाता है; इसलिए परिभाषा के बल से बाद में दीर्घ होने पर भी 'पचान' बनता है और यदि आनेमुक् सूत्र नहीं करते हैं तो 'वार्ण' परिभाषा के बल पर "आतो ङितः" हो जाने पर "पचेन" बनता है इसलिए "आने मुक्" सूत्र की आवश्यकता सिद्ध हो जाती है। उसे व्यर्थ सावित करके परिभाषा को अनित्य नहीं किया जा सकता; ऐसा प्रश्न उठाना ठीक नहीं है; क्योंकि यदि "आनेमुक्" सूत्र का प्रयोजन "आतो ङितः" का बाध मात्र रहता तो "आतो ङितः नानस्य" ऐसा ही न्यास किया जाता :'आतो ङितः" का निषेध मात्र कर दिया जाता "मुग् विधान" तो व्यर्थ ही है। इसी लिए नागेश ने" सूत्रारम्भ सामर्थ्यात् न लिखकर 'मुग् विधान सामर्थ्यात्" लिखा है।

'दिदीये' में यदि यह कहें कि यहाँ पूर्वनिर्दिष्ट वार्तिक से युट् को सिद्ध किया गया है इससे यह इच्छा प्रगट होती है कि यहाँ यण् नहीं हो। ऐसी स्थिति में इस परिभाषा की अनित्यता का फल उसे नहीं कहा जा सकता है; यह बात भी ठीक नहीं है शास्त्र बाध की कल्पना की अपेक्षा परिभाषा के अनित्यत्व की कल्पना ही उचित है।

वर्णान्तरमवयवः कथमिति वाच्यम् । वचनेनावयवत्वबोधनात् । तस्य चावयवसादृश्ये पर्यवसानं बोध्यम् । न चोक्तज्ञापकाद्वर्णग्रहणेऽस्या अप्रवृत्तिरिति वाच्यम् आने मुग्इति सूत्रे भाष्येऽकारऽस्याङ्गावयस्य मुगित्यर्थे पचमान इत्यत्र "तास्यनुदात्तेत्" इति स्वरो न स्यादित्याशङ्कचादुपदेशभक्तस्तद्ग्रहणेन ग्रहीष्यत इत्युक्तेरसङ्गत्यापत्तेः ।

---

वर्णग्रहणेऽसौ न प्रवर्तत इति मतविमर्शः—

आने मुक् ७.२.८२ इति मुगागमविधानसामर्थ्येन वर्णग्रहणेऽसौ यदागमपरिभाषा न प्रवर्तते इति प्राञ्चस्तन्नेति नागेशः बहुभाष्यविरोधात् । तथाहि अकारस्याङ्गावयवस्य मुगित्यर्थे पचमानइत्यादौ "तास्यनुदात्तेन्ङिददुपदेशाल्लसार्वधातुकमनुदात्तमह्न्विङोः" ३.१.१८६ इत्यनुदात्तस्वरो न स्यादित्याशङ्क्य "अदुपदेशभक्तस्तद्ग्रहणेन ग्रहीष्यते इति समाधानपरकभाष्यं विरुद्धं स्यात् । अत्र हि भाष्यकारेण पचमान इत्यत्रानया परिभाषया अदुपदेशत्वमादाय स्वरसिद्धिर्दर्शिता । अदुपदेशत्वं च वर्णमात्रवृत्तिधर्मघटितधर्मः नचास्माद् भाष्याद् वर्णमात्रवृत्तिधर्मघटितधर्मातिदेशे परिभाषायाः प्रवृत्तिः स्वीक्रियताम्, वर्णमात्रवृत्तिधर्मातिदेशे चाप्रवृत्तिरस्तु, इत्थं प्राचां मतं साध्वेवेति वाच्यम् ङमन्तपदावयवस्य ह्रस्वात्परस्य ङमो ङमुडित्यर्थे कुर्वन्नास्ते इत्यत्र कुर्वन्+आस्ते इति स्थितौ नकारस्यादौ ङमोह्रस्वादचि···८।३।३२ इति नुटि प्रथमनकारस्यापदान्तत्वात्पदान्तस्य ८.४.३७ इति णत्वप्रतिषेधो न सिध्येदित्याशङ्क्य "यदागमा" इति परिभाषया तस्य प्रथमनस्यापि पदान्तग्रहणेन ग्रहणात्णत्वप्रतिषेधः स्यादिति भाष्यं च विरुद्ध्येत, पदान्तनत्वस्य वर्णमात्रवृत्तिधर्मत्वात् । यदि च प्रोच्येत यत् कुर्वन्नास्ते इत्यत्र प्रथमनकारे नत्वं तु प्रकृत्या सिद्धम्, अतस्तन्नानयातिदिश्यते, पदान्तत्वधर्मस्य चानयातिदेशे न भाष्यविरोधः, तस्य पदान्तत्वधर्मस्य वर्णमात्रवृत्तित्वाभावादिति तर्हि वर्णग्रहणेऽस्याः अप्रवृत्तिस्वीकारे अर् शब्देऽनया अत्त्वम् आर्शब्दे चानया आत्वञ्चातिदिश्य 'ऋकारस्य गुणवृद्धी अरारावेवेति" भाष्यविरोधः दोषत्वेन गृह्यताम् । नच ऋकारस्य गुणवृद्धी अरारावेति कथने भाष्यकारेणेयं परिभाषा प्रवर्तिता इति वाच्यम् रदाभ्याम् ८.२.४२ इति सूत्रोक्तं गुणो भवति वृद्धिर्भवति रेफशिरा गुणवृद्धिसंज्ञकोभिनिवर्तते इति भाष्यं वर्णग्रहणेऽस्याः अप्रवृत्तौ विरुद्धं स्यात् । यदि भाष्यमिदमित्थं व्याख्यायते यत् अकार आकारश्च गुणवृद्धिसंज्ञकोऽरेफशिरा उरण्रपरः १.१.५१ इति शास्त्रेणाभिनिवर्तते तदा प्राचां मतमेव युक्तमिति वर्णग्रहणेऽस्या अप्रवृत्तिस्वीकारे न किमपि भाष्यं प्रतिकूलमिति ।

---

परिभाषा के अनित्य होने के कारण ही 'जहार' में रेफागम विशिष्ट आर् को भी 'आ' मानकर 'आत औ णलः' ७.१.३४ से 'औ' नहीं हुआ । अन्यथा पूर्वोक्त परिभाषा के बल से 'आर्' को 'आ' मानकर आदन्त धातु से पर 'णल्' को 'औ' हो जाता ।

किञ्च ङमन्तपदावयवस्य ह्रस्वात्परस्य ङमो ङमुडित्यर्थे कुर्वन्नास्ते इत्यादौ ङमो ङमुडागमे णत्वप्राप्तिमाशङ्क्य यदागमा इति न्यायेनाद्यनस्यापि पदान्तग्रहणेन ग्रहणात् 'पदान्तस्य' निषेध इति । अनया च परिभाषयाऽऽगमानामागमिधर्मवैशिष्ट्य-मपि बोध्यत इत्याशयकङमुट्सूत्रस्थभाष्यासङ्गतेः । किञ्च गुणादे रपरत्वे रेफविशिष्टे गुणत्वाद्यदृष्टव्यम् । अन्यथर्कारस्य गुणवृद्धी अरारावेवेति नियमो न स्यात् । तच्च वर्णग्रहण एतदप्रवृत्तौ न सङ्गच्छते । अत एव "रदाभ्याम्" इति सूत्रे भाष्ये गुणो भवति वृद्धिर्भवतीति रेफशिरा गुणवृद्धिसंज्ञकोऽभिनिर्वर्तत इति । अत एव नेटि णेरनिटि' इत्यादि चरितार्थम् ।

---

एक वर्ण का (आकारादि का) दूसरा वर्ण (रेफ) अवयव कैसे हो सकता है, यह नहीं कहना चाहिए "आद्यन्तौ टकितौ" (१.१.४६) इत्यादि 'उरण्रपरः १.१.५ इत्यादि सूत्रों ने ही अवयव के रूप में होने का विधान किया। इस पर यदि यह कहें कि "आग को शीतल" बताने पर भी वह वचन से जैसे शीतल नहीं हो जाती उसी तरह सूत्र से एक वर्ण को दूसरे का अवयव बताने पर भी उसमें अनुभव विरुद्ध अवयवता कैसे आ जायेगी तो ठीक है शास्त्रीय वचन के कारण उसे 'अवयव सदृश' माना जा सकता है। जैसे "मुखं चन्द्रः" कहने पर 'चन्द्र' का अर्थ 'चन्द्र सदृश' किया जाता है।

"आनेमुक्" ७.२.८२ सूत्र से किया गया मुग् विधान यदि यह ज्ञापित करें कि वर्ण ग्रहण में परिभाषा की प्रवृत्ति नहीं होती; तौभी मुग् विधान सार्थक हो सकता है फिर परिभाषा की अनित्यता क्यों मानी गयी, इसमें कारण यह है भाष्यकार ने वर्ण ग्रहण में इस परिभाषा की प्रवृत्ति करायी है। भाष्य में लिखा गया है कि 'आने मुक् ७.२.८२ का अर्थ यदि करें कि 'अङ्गावयव अकार को मुक् हो तो 'पचमान' में "तास्यनुदात्तेत्', ६.१.१८६ से स्वर नहीं होगा। ऐसी आशङ्का करके भाष्यकार ने कहा कि मुक् अदुपदेश का भक्त (भागी अवयव) है; इसलिए 'अत्' ग्रहण से मुक् सहित का ग्रहण होगा। इस तरह भाष्यकार ने उक्त परिभाषा की प्रवृत्ति वर्ण ग्रहण में करायी है। इसलिए वर्णग्रहण में उसकी अप्रवृत्ति की कल्पना नहीं की जा सकती।

वर्ण ग्रहण में इस परिभाषा की प्रवृत्ति होती है; इसका एक प्रमाण और है। भाष्यकार ने "ङमो ह्रस्वादचि" ८.३.३२ इस सूत्र का "ह्रस्व से पर ङमन्त-पदावयव ङम् को ङमुट् हो" ऐसा अर्थ करने पर कुर्वन्+आस्ते यहाँ ङम् को ङमुट् का आगम होने से णत्व प्राप्ति की आशङ्का की और 'यदागम न्याय' से आदि नकार को भी पदान्त ग्रहण से ग्रहण होने के कारण' पदान्तस्य ८.३.३७ से णत्व का निषेध हो जायगा; ऐसा कहा। यदि वर्ण ग्रहण में यह परिभाषा नहीं लगे तो भाष्यकार का उक्त कथन असंगत हो जायगा; क्योंकि "पदान्तस्य" ८.३.३७ सूत्र का

(हिन्दीभाष्यम्)

अर्थ है "पदान्तस्य नस्य णत्वं न"। इस तरह "पदान्त"रूप इस सूत्र में वर्ण का ग्रहण स्पष्ट हैं। भाष्यकार के द्वारा "पदान्तस्य" सूत्र में परिभाषा की प्रवृत्ति कराने से स्पष्ट है कि यह परिभाषा वर्ण ग्रहण में प्रवृत्त होती है।

इस परिभाषा के बल से आगमों में आगमी के धर्म विशेष का भी अतिदेश होता है। अर्थात् यह परिभाषा कुर्वन्नास्ते में कुर्वन् में 'न' को नुट्-करने पर आदि नकार (आगम में) आगमी (नकार) के पदान्तत्व धर्म का भी अतिदेश करती है। यह भाष्यकार ने 'ङमुट्' सूत्र ८.३.३२ के भाष्य में बताया है। यदि वर्ण ग्रहण में यह परिभाषा न लगे तो पूर्वोक्त भाष्य असंगत हो जायगा।

एक बात और, गुण या वृद्धि आदि करने पर जब "उरण् रपरः" १.१.५१ से रपर होकर 'अर्' या 'आर' हो जाता हैं; तो रेफ विशिष्ट 'अर्' या 'आर्' में गुणत्व या वृद्धित्व मानना अत्यन्त आवश्यक है अन्यथा ऋकार को अर् या आर् ही गुण वृद्धि होती है; इस प्रकार का भाष्यकार का कथन निर्मूल होने से असंगत हो जायगा। इसलिए 'रदाभ्यां निष्ठा'—८.२.८२ इस सूत्र के भाष्य में भाष्यकार ने बताया कि गुण और वृद्धि संज्ञा रेफशिरा (रेफ रूप पर अवयव वाले) 'अर्' और आर्' को हुआ करती है। जब तक आगमी ('अ' या 'आ') के धर्म गुणत्व या वृद्धित्व को अर् या आर में अतिदेश करने वाला कोई नियम न हो तब तक "रेफशिरा" 'अर्' या 'आर' को गुणवृद्धि संज्ञक कैसे माना जा सकता ?

'लोक-न्याय-सिद्ध' इस परिभाषा के शास्त्र में आश्रयण करने का प्रमाण है "नेटि ७.२.४ और 'णेरनिटि' ६.४.५१ इत्यादि सूत्र। यदागम परिभाषा के शास्त्र में आश्रयण होने के कारण ही 'नेटि' सूत्र चरितार्थ हुआ। अन्यथा "मा भवान् अतीत्" इत्यादि में 'मा भवान् अत् इ स् ई त्' इस स्थिति में इड् विशिष्ट (इस्) में 'सिच्त्व' नहीं होने तथा इट् के बीच में व्यवधान हो जाने से "वद व्रज हलन्तस्याचः" ७.२.३ की स्वयं ही अप्राप्ति है; फिर उस वृद्धि के निषेध के लिए निर्मित "नेटि" सूत्र व्यर्थ ही हो जायगा। परिभाषा का आश्रयण शास्त्र में जब किया गया; तब तो इस परिभाषा के बल से इड् विशिष्ट में (इस् में) सिच्त्व के आने से वृद्धि की प्राप्ति होती हैं। इसलिए निषेध सार्थक होता है।

यदि यह परिभाषा न होती तो "णेरनिटि" ७.४.५१ सूत्र में "अनिटि" का ग्रहण भी व्यर्थ होता। "अनिटि" ग्रहण इसलिए करते हैं कि "श्रावयिता" श्रावि+इता इस स्थिति में 'णि' का लोप न हो। इस परिभाषा के अभाव में 'इता, में आर्धधातुकत्व के अभाव होने के कारण ही 'णिलोप की अप्राप्ति थी; अतः णिलोप के अभाव के लिए किया गया 'अनिटि' ग्रहण का प्रयत्न व्यर्थ हो जाता। परिभाषा मानने पर 'इट् विशिष्ट तृच्' को 'आर्ध-धातुक' मानकर प्राप्त णिलोप के निवारण के लिए 'अनिटि' सार्थक हुआ।

अनागमकानां सागमका आदेशा इत्यस्य त्वयमर्थः। आर्धधातुकस्येडागम ...र्थे ज्ञाते नित्येषु शब्देष्वागमविधानानुपपत्त्याऽर्थापत्तिमूलकवाक्यान्तरकल्पनेनेड्-रहितबुद्धिप्रसङ्गे सेड्बुद्धिः कर्तव्येति। एवं चादेशेष्विवात्रापि बुद्धिविपरिणाम

---

स्थानिवद्भावसूत्रेणास्या गतार्थत्वविमर्शः

ननु आद्यन्तौ टकितौ १.१.४६ मिदचोन्त्यात् परः १.१.४७ इत्यादिना सूत्रेणागमानागम्यवयवत्वं बोध्यत इति स्वीकारे स्वीकृतशब्दनित्यतासिद्धान्तो भज्येत। अतः शब्दानित्यत्वप्रसक्तिवारणाय अनागमकानां सागमका आदेशा इति घुसंज्ञासूत्र महाभाष्योक्तसरणिमाश्रित्य आगमविधायकसूत्राणामार्धधातुकस्येड् वलादेः ७.२.३५ इत्यादीनामिड्रहितबुद्धिप्रसङ्गे सेड्बुद्धिः कर्तव्येत्यादिबुद्धिविपरिणाममूलकोऽर्थः स्वीकार्य एव, नित्येषु शब्देषु आगमविधानानुपपत्त्यार्थापत्तिमूलस्य वाक्यान्तरस्य कल्पनया पूर्वोक्तो बुद्धिविपरिणाममूलको वाक्यार्थो निष्पद्यते। तथाच बुद्धेरेवानित्यत्वेन स्थान्यादेशस्थल इव शब्दानित्यत्वप्रसक्तेर्वारणं सुलभम्। इत्थं तादृशबुद्धि-

---

अब एक प्रश्न उठता है कि "प्रणिदापयति" इत्यादि में 'दा' में रहने वाले दात्व का 'दाप्' शब्द में अतिदेश करना (स्थानिवत् सूत्र से लाना) ही अनागमकानां सागमका आदेशाः" अर्थात् आगम रहित (दा) के स्थान में आगम सहित (दाप्) आदेश होता है, इस भाष्योक्त स्थान्यादेशभाव कल्पना का फल है। परन्तु वह अतिदेश तो अब 'यदागम न्याय से ही सिद्ध हो जायगा; फिर पूर्वनिर्दिष्ट स्थान्यादेश भाव कल्पना की क्या आवश्यकता हैं? इसके उत्तर में बताने हैं कि आदेश और आगम की कल्पना से व्याकरण सिद्धान्त के अनुसार स्वीकृत शब्द की नित्यता पर कोई आँच न आवे; इसलिए अनागमकानां सागमका आदेशाः 'जैसी कल्पना करते हैं। 'आर्धधातुक' को इट् का आगम हो; इस प्रकार अर्थ करने पर नित्य शब्द में, जिसे कूटस्थ होना चाहिए वृद्धि और क्षय तथा विकार से रहित होना चाहिए आगम विधान को अनुचित देखकर अर्थापत्ति मूलक (अनुपपत्ति मूलक) वाक्यान्तर की कल्पना करके आर्धधातुकस्येड् वलादेः" सूत्र का अर्थ करना पड़ेगा कि इड् रहित बुद्धि के प्रसंग में इट्सहित बुद्धि करनी चाहिए अर्थात् पठ्ता की बुद्धि के प्रसङ्ग में "पठिता" की बुद्धि करनी चाहिए। इस तरह आदेशों में जिस प्रकार बुद्धिविपरिणाम हुआ करता है; उसी प्रकार आगमों में भी बुद्धि का विपरिणाम ही होगा। शब्द की नित्यता बरकरार रहेगी क्योंकि पूर्वोक्त अर्थ में बुद्धि विपरिणाम के कारण विकार का असर बुद्धि पर ही पड़ता है शब्द पर नहीं।

'शब्दानित्यत्व' दोष के निवारण के लिए आगम स्थलों में पूर्वोक्त काल्पनिक स्थान्यादेश भाव मानना आवश्यक है; जब 'स्थान्यादेव भाव मानते है; तो स्थानि-

इति न नित्यत्वहानिः । स्थानिवत्सूत्रे च नेदृशादेशग्रहणं साक्षादष्टाध्यायीबोधितस्थान्यादेशभावे चारितार्थ्यात् । किञ्चैवं सति स्थानिबुद्ध्यैव कार्यप्रवृत्त्या

---

विपरिणामस्यानुमानिकस्थान्यादेशरूपत्वात् स्थानिवद्भावेन इडादौ सिच्त्वानयनात् प्राप्तायाः वृद्धेः वारणाय 'नेटि' ७.२.४ इत्यस्य चारितार्थ्येन यदागमपरिभाषायाः इहाङ्गीकारे प्रमाणाभावः, स्थानिवत् सूत्रेणैव गतार्थतयास्याः फलाभावश्चेति चेत् सत्यम् परन्तु साक्षादष्टाध्यायीसूत्रैः 'इकोयणचि' ६.१.७७ इत्यादिभिर्बोधिते स्थान्यादेशभावे चरितार्थं स्थानिवत्सूत्रमीदृशे आनुमानिकस्थान्यादेशभावविषये कथंकारं प्रवर्तेत । अतः परिभाषाया अस्या आवश्यकत्वम् 'नेटीति' सूत्रं चात्र प्रमाणमिति । आनुमानिकस्थान्यादेशविषयेऽपि स्थानिवत्सूत्रस्य प्रवृत्तिस्वीकारे

---

'नेटि' और 'णेरनिटि' इनको ज्ञापक मानकर यदि यह स्वीकार कर लें कि 'स्थानिवत्' सूत्र में दोनों प्रकार के (साक्षात् अष्टाध्यायी सूत्र-बोधित स्थान्यादेशभाव और अष्टाध्यायी सूत्र से परम्परया बोधित स्थान्यादेशभाव) स्थान्यादेश भावों का ग्रहण होता हैं। फिर तो 'स्थानिवत्' सूत्र से ही काम चल जायगा, यदागम परिभाषा अलग से नहीं माननी चाहिए तो इसका उत्तर यह है कि 'स्थानिवत्' सूत्र से इसे गतार्थ मानने पर यह दोष होगा कि 'स्थानिवत्' सूत्र के विषय में "निर्दिश्यमानस्यादेशाः भवन्ति" इस परिभाषा की अप्रवृत्ति मानी गयी है। ऐसी स्थिति में 'अपिबत्' में 'पा' धातु से लङ् लकार करने पर लावस्था में अट् इस भाष्य-सिद्धान्त के अनुसार अट् का आगम होने पर 'स्थानिवत्' सूत्र के विषय में निर्दिश्यमान परिभाषा की अप्रवृत्ति के कारण 'अपा' को पा मानकर पिबादेश हो जाने से 'अपिबत्' की असिद्धि हो जायगी। यदि असिद्धि को बचाने के लिए पहले तिप् शबादि प्रत्यय करेंगे तो "लावस्थायामट्" लावस्था में अट् होता है; इस भाष्य सिद्धान्त का विरोध होगा। यदि 'यदागम' परिभाषा को 'स्थानिवत्' सूत्र से गतार्थ नहीं मानते हैं और साक्षात् अष्टाध्यायी सूत्र बोधित स्थान्यादेश भाव में 'यदागम परिभाषा' की प्रवृत्ति मानकर दोनों में विषय भेद की कल्पना करते हैं; तो कोई दोष नहीं होता; क्योंकि 'अपिबत्' में लावस्था में अट् करने पर "यदागम" परिभाषा से 'अपा" के स्थान में प्राप्त 'पिबादेश' को यदागम परिभाषा' की बाधिका 'निर्दिश्यमान' परिभाषा से केवल 'पा' के स्थान में करना सम्भव हो जाता है।

वद् भाव से ही निर्वाह हो जायगा; यदागमपरिभाषा मानना व्यर्थ है; ऐसा प्रश्न नहीं करना चाहिए क्योंकि 'स्थानिवत्' सूत्र जब कि साक्षात् अष्टाध्यायीस्थ शास्त्र से बोधित स्थान्यादेशभाव में चरितार्थ हो चुका है, तो वह इस प्रकार के अष्टाध्यायी शास्त्र के आधार पर कल्पित शास्त्र (परिभाषा) के द्वारा बोधित स्थान्यादेश भाव में प्रवृत्त नहीं होगा।

**'निर्दिश्यमानस्ये'ति परिभाषाया अप्राप्त्याऽडागमसहितस्य पिबाद्यादेशापत्त्या लावस्थायामडिति भाष्योक्तसिद्धान्तासङ्गतिः । स्थानिवद्भावविषये निर्दिश्यमानस्येति परिभाषायाः प्रवृत्तौ तिसृणामित्यत्र परत्वात्तिस्त्रादेशे स्थानिवद्भावेन त्रयादेशमाशङ्क्य सकृद्गतिन्यायेन समाधानपरभाष्यासङ्गतिः । "एरुः" इत्यादौ स्थानषष्ठीनि-**

---

अपिबदिति न सिद्ध्येत तत्र हि लङि लावस्थायामेव अडागमे अपा इत्यतस्तिपि शपि इतश्चेतीकारलोपे अपा+अत् इत्यवस्थायां पा इत्यस्य स्थाने अपावृद्धिः कर्तव्येति पूर्वोक्तरीत्या आदेशे अपाशब्दे स्थानिवद्भावेन पात्वातिदेशेन अट्सहितस्य पाशब्दस्य पिबादेशापत्तेः । लावस्थायामडागमाकरणे ला वस्थायामडीति भाष्यग्रन्थो व्याकुप्येत । न च निर्दिश्यमानपरिभाषया सूत्रे निर्दिश्यमानस्य पाशब्दस्यैव पिबादेशः स्यादितिवाच्यम् स्थानिवद्भावसूत्रविषये निर्दिश्यमानपरिभाषायाः अप्रवृत्तेः । यदि च स्थानिवद्भावसूत्रविषयेऽपि निर्दिश्यमानपरिभाषा संचार्यते तर्हि तिसृणाम् इत्यत्र त्रिचतुरोः स्त्रियां तिसृचतसृ ७.२.९९ इति तिस्रादेशे कृते तिसृ+आम् इति स्थिते स्थानिवदावदादेशोऽनल्विधौ १.१.५६ इत्यनेन स्थानिवद्भावेन त्रिशब्दत्वमानीय त्रेस्त्रयः ७.१.५३ इति त्रयादेशमाशङ्क्य तिस्रादेशेन बाधितस्य त्रयादेशस्य सकृद्गतौ विप्रतिषेधे यद्बाधितं तद्बाधितमेवेति (प०४१) न्यायेन पुनरभाव इत्याकारकभाष्यसमाधाने सकृद्गतिन्यायाश्रयणप्रयासो व्यर्थः स्यात्, निर्दिश्यमानपरिभाषया त्रयादेशाभावसम्पादनप्रयासस्य लघुत्वात् प्रसिद्धत्वाच्च । इत्थं सिद्धं यन्निर्दिश्यमानपरिभाषा स्थानिवदभावविषये न प्रवर्तत इति । सिद्धान्ते तु यदागमपरिभाषाया निर्दिश्यमानपरिभाषा बाधिका । अतः यदागमपरिभाषां प्रबाध्य निर्दिश्यमानपरिभाषया पाशब्दस्यैव पिबादेश इति न दोषः ।

---

'स्थानिवद्' भाव के विषय में भी 'निर्दिश्यमान' परिभाषा की प्रवृत्ति को को कोई वैयाकरण कैसे स्वीकार कर सकता; जब कि वैसा स्वीकार करने पर "तिसृणाम्" के सन्दर्भ में लिखे गये भाष्य के साथ विरोध होता है । वहाँ भाष्यकार ने कहा है कि 'त्रि' शब्द से स्त्रीलिङ्ग में आम् में त्रि+आम् ऐसी स्थिति में "त्रेस्त्रयः (७.१.५३) से प्राप्त 'त्रय' आदेश को परत्वात् बाध कर "त्रिचतुरोः स्त्रियाम्—७.२.९९ सूत्र से तिसृ आदेश होने पर 'स्थानिवद् भाव' से पुनः 'त्रि' त्व लाकर प्राप्त त्रय आदेश 'सकृद् गति न्याय से (सकृद् गतौ विप्रतिषेधे यद् बाधितं तद् बाधितमेव (प० १४) अर्थात् प्राप्त होने पर तुल्यबल विरोध के कारण "विप्रतिषेधे परम् कार्यम्" सूत्र से जिसका एक बार बाध हो गया; उसका हमेशा के लिए बोध हो गया इस न्याय से) बाधित हो जायगा । यदि 'स्थानिवद्' भाव सूत्र के विषय में 'निर्दिश्य मान' परिभाषा की प्रवृत्ति होती तो भाष्य कार को सीधे कहना चाहिए कि 'तिसृ' आदेश होने पर स्थानिवद् भाव से 'तिसृ' में त्रित्व लाने पर भी 'त्रेस्त्रयः सूत्र में जिस 'त्रि' का निर्देश है और जो "त्रि" षष्ठी की प्रकृति है, उसका

**देशात्तदन्तपरतया पठितवाक्यस्यैव समुदायादेशपरत्वेनादेशग्रहणसामर्थ्यात्तस्य स्थानिवत्सूत्रे ग्रहणेन न दोषः। आनुमानिकस्थान्यादेशभावकल्पनेऽपि श्रोतस्थान्यादेशभावस्य न त्याग इति "अचः परस्मिन्" इत्यादेर्नासङ्गतिः। एतेन यदागमा**

---

आनुमानिकस्थान्यादेशभावविषये स्थानिवद्भावसूत्रस्य प्रवृत्तिं विना "करोतु" इत्यादेः पदत्वं न स्यात् एरुः ३.४.८६ इत्यनेन तिस्थाने तु र्भवति अथवा तीत्युच्चारणप्रसङ्गे तूच्चारणं कर्त्तव्यम् इत्यानुमानिकस्थान्यादेशभावकल्पनां कृत्वैव आदेशे तौ तित्वमानीय सुप्तिङन्तं पदम् १.४.१४ इतिपदसंज्ञा सम्पाद्यते। तथाकथितस्थान्यादेशभावास्वीकारे तु इकारस्य स्थाने उकारो भवतीत्यर्थे स्थानिवद्भावेन तुशब्दे तिशब्दत्वानयनासंभवात् पदत्वं दुर्लभं स्यात्। एकदेशविकृतमनन्यवत् (परि० सं० ३८) इत्यनेन तु न सिद्धिः तिङ्त्वस्याक्तपरिमाणतयोक्तन्यायाप्रवृत्तेः। तथाचानुमानिकस्थान्यादेशभावेऽपि स्थानिवद्भावप्रवृतिरिह दृश्यत इति वाच्यम् 'एरुः' ३.४.८६ इत्यत्र इकारोकारपदयोस्तदन्ते लक्षणास्वीकारेण लोट इकारान्तस्योकारान्त आदेशः स्यादित्यर्थस्वीकारेण निर्वाहसम्भवे आनुमानिक स्थान्यादेशभावकल्पनायास्तत्रानावश्यकत्वात्। न च प्रथमोपस्थितश्रौतस्थान्यादेशभावे स्थानिवत्सूत्रस्य चारितार्थ्याल्लक्षणादिलब्धसामुदायिकस्थान्यादेशभावेऽप्रवृत्तिरिति वाच्यम् स्थानिवत्सूत्रे आदेशग्रहणेनानुमानिकादेशस्यापि ग्रहणेन एरुः ६.४.८६ इत्यादिसूत्रोक्तश्रौतभिन्नलक्षणादिसिद्धसामुदायिकस्थान्यादेशभावस्यापि स्वीकारात्

---

अभाव होने के कारण यहाँ आदेश नहीं होता। भाष्यकार ने यहाँ 'निर्दिश्यमान परिभाषा की प्रवृत्ति नहीं करायी। इसलिए संकेत मिलता है कि 'स्थानिवद्भाव' सूत्र के विषय में 'निर्दिश्यमान' परिभाषा की प्रवृत्ति नहीं होती।

अष्टाध्यायी सूत्र से असाक्षात् बोधित 'स्थान्यादेश भाव में 'स्थानिवत्' सूत्र की प्रवृत्ति नहीं मानें तो भवतु' इत्यादि में पदसंज्ञा नहीं हो सकती; क्योंकि यहाँ एरुः "३.४.८६ सूत्र द्वारा साक्षात् बोधित स्थानिता 'इ' में है और आदेशता' उ' में। परम्परा सम्बन्ध से स्थानी 'ति' है और आदेश तु। 'तु' में तित्व लाने पर ही "सुप्तिङन्तं पदम्" से पदसंज्ञा होती है। इस तरह 'भवतु' को पद बनाने के लिए स्वीकार करना पड़ेगा कि 'स्थानिवद्' सूत्र में परम्परया बोधित स्थान्यादेश भाव भी गृहीत होता है; तब तो पूर्व में जो कहा गया है कि स्थानिवत् सूत्र में "नेदृशादेशग्रहणम्" इसे असंगत नहीं मानना चाहिए; क्योंकि "एरुः" में स्थान षष्ठी निदेश होने से सूत्र में लक्षणा के द्वारा तदन्त ग्रहण होने के कारण सूत्र का अर्थ है कि लोट् लकार के इकारान्त के स्थान में उकारान्त आदेश हो। इस तरह सूत्र के द्वारा साक्षाद् ही 'ति' को आदेश बोधित होने के कारण स्थानिवद् सूत्र में ग्रहण हो जायगा।

**इति परिभाषा स्थानिवत्सूत्रेण गतार्थेत्यपास्तम्। एतत्सर्वं 'दाधा घ्वदाबि'ति सूत्रे भाष्ये स्पष्टम् ॥१२॥**

---

तथाचोक्तं स्थानिवदादेशोऽनल्विधौ १.१.५६ इत्यत्र भाष्ये—अथादेशग्रहणं किमर्थम्? स्थानिवदनल्विधौ" इतीयत्युच्यमाने क इदानीं स्थानिवत् स्यात्? यः स्थाने भवति? कश्च स्थाने भवति? आदेशः॥ इदं तर्हि प्रयोजनम्—आदेशमात्रं स्थानिवद् यथा स्यात्। अत्रैव कैयटः द्विविधः आदेशः प्रत्यक्षमस्तेर्भूः (२.४.५२) इत्यादिः। आनुमानिकश्चेरु (३.४.८६) रित्यादिः। अत्र हि इकारेणेकारान्तः स्थान्यनुमीयते उकारेणोकारान्त आदेशः। ततस्तेस्तुरिति सम्पद्यते। (आदेशग्रहणाभावे) प्रत्यक्षस्यैवादेशस्य ग्रहणं स्यात् नानुमानिकस्य। अत आदेशग्रहणस्येदं प्रयोजन यत् प्रत्यक्षानुमितोभयविधादेशोऽत्र गृहीतः स्यादिति।

ननु एरुः ३.४.८६ इत्यादेशविधायकसूत्रगतकल्पितस्थान्यादेशभावे स्थानिवत् सूत्रं प्रवर्तते, आर्धधातुकस्येड्वलादेः ३.२.३५, लुङ्-लङ्-लृङ्क्ष्वडुदात्तः ६.४.७१ इत्याद्यागमस्थलीयानुमानिकस्थान्यदेशभावविषये च न प्रवर्तते इत्येव पूर्वोक्तग्रन्थसारः, तथाचोभयत्र केनचिद् विशेषेण भाव्यम्, स विशेषः क इति चेच्छ्रूयताम् आर्धधातुकस्येड्वलादेः ३.२,३५ इत्यादौ श्रौतषष्ठ्यवयवार्थिका, तत् तत्सूत्रकल्पितवाक्यान्तरस्थैव षष्ठी स्थानार्थिका। एरुः ३.४.८६ इत्यत्र तु सूत्रश्रौतषष्ठ्या एव स्थानार्थः। इकारोकारपदस्य च तदन्ते लक्षणयैव समुदायस्य तेः स्थानित्वं तोश्चादेशत्वं सिद्ध्यती विशेषः स्पष्टः। श्रौतस्थान्यादेशभावमादाय अचः परस्मिन् १.१.५७ इत्यादेः सांगत्यं सम्पादनीयम्। इत्थमागमस्थलीयस्थान्यादेशभावस्य स्थानिवत्सूत्रे ग्रहणासम्भवात्परिभाषेयं स्थानिवत्सूत्रेण न गतार्था।

---

यदि कोई यह कहे कि भला, स्थानिवत् सूत्र जब प्रथमोपस्थित श्रौत स्थान्यादेश भाव को लेकर 'रामाय' इत्यादि में चरितार्थ हो गया है तो लक्षणा आदि के द्वारा लब्धसमुदाय सम्बन्धी स्थान्यादेश भाव (आनुमानिक स्थान्यादेश भाव) में क्यों प्रवृत्त होगा; तो उसे समझना चाहिए कि 'स्थानिवत्' सूत्र में कृत 'आदेश' ग्रहण सामर्थ्यात् "एरुः" सूत्र बोधित आनुमानिक स्थान्यादेश भाव या लक्षणा द्वारा लब्ध समुदाय स्थान्यादेश भाव में भी 'स्थानिवत्' सूत्र की प्रवृत्ति होगी। तात्पर्य यह है कि 'स्थानिवत्' सूत्र में यदि आदेश ग्रहण नहीं करें तो भी "स्थानिवत्' कहने से 'आदेश' का लाभ उसी तरह हो जायगा जैसे कि 'पितृवदधीते कहने पर सम्बन्धी शब्द होने के कारण 'पुत्र अर्थ का लाभ हो जाता है और पुत्र शब्द के उच्चारण के बिना भी तात्पर्य निकलता है कि पुत्र, पिता की तरह पढ़ता है इसी तरह "स्थानिवत्" भाव कहने पर भी आदेश अर्थ का लाभ हो जायगा फिर जो आदेश ग्रहण किया गया; इससे आदेश मात्र लिया जायगा, इस लिए 'अनुमानिक स्थान्यादेश भाव का भी

(दुर्गाव्याख्या)

वस्तुतस्तु निर्दिश्यमानस्यादेशा भवन्ति (प०सं० १३) इति परिभाषा स्थानिवत्सूत्रविषये सर्वत्र न प्रवर्तते अथवा सर्वत्र प्रवर्तते एवेति दुःसाहसपूर्णं मतं नाङ्गीकर्तव्यम्; किन्तु यस्य निर्दिश्यमानत्वं तस्यादेशः भवति यस्य च न निर्दिश्यमानत्वं तस्यादेशो न भवति इत्येवाङ्गीकर्तव्यम् । स्थानिवत् सूत्रे च तत्सूत्रोक्तादेशग्रहणफलनिरूपणपरकभाष्यसिद्धान्तानुसारेण सर्वविधानामादेशानां ग्रहणमङ्गीकृत्य स्थानिवत्सूत्रेणैव गतार्थत्वाद् यदागमपरिभाषा न मन्तव्या। निर्दिश्यमानत्वञ्च षष्ठीप्रकृतिजन्योपस्थितिविषयत्वे सति षष्ठीप्रकृतिजन्योपस्थितिविषयताश्रय-समभिव्याहृतवर्णाघटितत्वम् । तथाच अपिबदित्यत्र अपा इत्यस्य निरुक्तनिर्दिश्यमानत्वाभावान्न पिबादेशापत्तिदोषः, किन्तु पाशब्दस्यैवेति तस्यैव पिबादेशः। पा घ्रा.........७.३.७८ इत्यत्र षष्ठीसत्त्वात् तादृशषष्ठीप्रकृतिजन्योपस्थितिविषयताश्रयः पाः, तत्समभिव्याहृतः अकारः, तद्घटितत्वमपाशब्दस्य, अघटितत्वञ्च पाशब्दस्येति निर्दिश्यमानत्वात्तस्यैव पिबादेशः। तिसृणामित्यत्र चेदं लक्षणसमन्वयः। त्रेस्त्रयः ६.३.४८ इत्यत्र षष्ठीप्रकृतिः त्रिः तज्जन्योपस्थितिविषयत्वं स्थानिवद्भावेन तिसृशब्दस्य, तत्समभिव्याहृत उदासीनस्तदघटितत्वमपि तिसृशब्दस्यैवेति प्राप्तः त्रयादेशो भाष्यकारेण सकृद्गतौ विप्रतिषेध इतिपरिभाषया निवारित इति ।

---

ग्रहण होगा सचमुच आनुमानिक स्थान्यादेश भाव' या लक्षणा बोधित समुदायनिष्ठ स्थान्यादेश भाव भी तो साक्षात् अष्टाध्यायी बोधित ही है। उसका ग्रहण होने पर भी अर्थापत्ति मूलक वाक्यान्तर (परिभाषा) बोधित स्थान्यादेश भाव का ग्रहण नहीं होगा; क्योंकि उसकी उपस्थिति अति बिलम्ब से होती है। इसलिए 'भवतु' में पदसंज्ञा के अभाव का दोष नहीं होगा।

यद्यपि आनुमानिक स्थान्यादेशभाव की कल्पना करने पर जितने आदेश होंगे वे अच् हल् समुदाय स्थानिक होंगे; केवल अज्मात्र स्थानिक आदेश का मिलना असंभव होगा; तब तो 'अचः परस्मिन् (१.१.५७) सूत्र जो अजादेश को स्थानिवत् करता है; व्यर्थ हो जायगा ऐसा सन्देह होता है; तथापि आनुमानिक स्थान्यादेश भाव की कल्पना करने पर भी सूत्र में श्रुत स्थानी और आदेश का त्याग नहीं हो सकेगा और उस श्रौत स्थान्यादेशभाव को लेकर सूत्र चरितार्थ हो जायगा। अतः उक्त सूत्र की असंगति नहीं होगी।

इस प्रकार आगमस्थलीय स्थान्यादेश भाव का ग्रहण जब 'स्थानिवत्' सूत्र में न ही हो सकता; तब यह कहना कि 'यदागम' परिभाषा का कार्य स्थानिवत् सूत्र से चल जायगा इसलिए यह परिभाषा स्थानिवत् सूत्र से गतार्थ है" कोई मूल्य नहीं रखता। यह सब "दाधा घ्वदाप्" इस सूत्र के भाष्य में स्पष्ट है। पूरा भाष्य **दुर्गा** व्याख्या में अविकल उद्धृत है। भाष्य का सारांश यह है कि 'प्रनिदारयति' में

(दुर्गाव्याख्या)

एतत्सर्वं **दाधा ध्वदाप्** १.१.२० इति सूत्रे **भाष्ये** स्पष्टम् । इत्थं हि तत्रत्यं भाष्यम्:—समानशब्दप्रतिषेधः ॥२॥ समानशब्दानां प्रतिषेधो वक्तव्यः । प्रनिदारयति । प्रनिधारयति दाधा घुसंज्ञा भवन्तीति घुसंज्ञा प्राप्नोति । समानशब्दाप्रतिषेधोऽर्थवद्ग्रहणात् ॥३॥ समानशब्दानामप्रतिषेधः । अनर्थकः प्रतिषेधोऽप्रतिषेधः । घुसंज्ञा कस्मान्न भवति । अर्थवद्ग्रहणात् । अथवतो दाधोर्ग्रहणं, नैतावर्थवन्तौ ॥ अनुपसर्गाद्वा ॥४॥ अथवा यत्क्रियायुक्ताः प्रादयस्तं प्रति गत्युपसर्गसंज्ञे भवतः । न चैतौ दाधौ प्रति क्रियायोगःयद्येवमिहापि तर्हि न प्राप्नोति—प्रणिधापयति । अत्रापि नैतौ दाधावर्थवन्तौ, नाप्येतौ दाधौ प्रति क्रियायोगः । नवार्थवतो ह्यागमस्तद्गुणीभूतस्तद्ग्रहणेन गृह्यते यथान्यत्र ॥५॥ नवैष दोषः । किं कारणम् । अर्थवत आगमस्तद्गुणीभूतोऽर्थवद्ग्रहणेन गृह्यते यथान्यत्र । तद्यथा । अन्यत्राप्यर्थवत आगमोऽर्थवद्ग्रहणेन गृह्यते [अत्र कैयटः लब्धात्मकस्य भावस्य निमित्तवशादुपचयापचयौ व्यपदेशहानिं न कुरुतः । यथा देवदत्तस्याङ्गाधिक्याङ्गच्छेदौ । इहाप्यन्तरङ्गत्वात् कृतायां दाधोर्घुसंज्ञायां पश्चादुत्पन्नः पुगागमो घुव्यपदेशं न निवर्तयति । इत्यादि] क्वान्यत्र । लविता चिकीर्षितेति ॥ युक्तं पुनर्नित्येषु नाम शब्देष्वागमशासनं स्यात्, न नित्येषु नाम शब्देषु कूटस्थैरविचालिभिवर्णैर्भवितव्यमनपायोपजनविकारिभिः । आगमश्च नामापूर्वः शब्दोपजनः । अथ युक्तं यन्नित्येषु शब्देष्वादेशाः स्युः । बाढं युक्तम् । शब्दान्तरैरिह भवितव्यम् । तत्र शब्दान्तराच्छब्दान्तरस्य प्रतिपत्तिर्युक्ता । आदेशास्तर्हीमे भविष्यन्ति । **अनागमकानां सागमकाः** । तत्कथम्—

**सर्वे सर्वपदादेशा दाक्षीपुत्रस्य पाणिनेः ।**
**एकदेशविकारे हि नित्यत्वं नोपपद्यते ॥१२॥**

**इति शिवम्**

---

'दा' शब्द होने से उसे घुसंज्ञा होने पर 'नेर्गदनद—" सूत्र से प्राप्त णत्व के निवारण के लिए यदि घुसंज्ञा का प्रतिषेधक 'समान शब्दप्रतिषेधः' यह वार्तिक मानें तो 'प्रणिदापयति' में भी घुसंज्ञा का प्रतिषेध हो जायगा। यदि अर्थवान् 'दा' 'धा' को घुसंज्ञा मानें तो 'प्रनिदारयति' की अति व्याप्ति तो हटेगी परन्तु 'प्रणिदापयति' में अव्याप्ति हो जायगी इस तरह तेरे 'चुड़बा' के साथ मेरा 'दही' भी खत्म हो जायगा। यदि यह कहें कि दार् और 'दाप्' क्रिया के प्रति 'प्र' और 'नि' उपसर्ग हैं; किन्तु दा धा के प्रति नहीं है; इसलिए 'णत्व' नहीं होगा तौ भी एक समस्या का ही समाधान होगा—'प्रनि-दारयति' में 'णत्व' नहीं होगा किन्तु 'प्रणिदापयति' में णत्व की कठिनाई बनी ही रहेगी। इसलिए भाष्यकार ने वहाँ एक ऐसा उपाय बताया जिससे दोनों का समाधान एक साथ हो गया। उन्होंने कहा—"न वार्थवतोऽह्यागमस्तद्गुणीभूतस्तद् ग्रहणेन गृह्यते नान्यत्र (वा० ५) अर्थात् अर्थवान् को जो आगम हुआ है वह उसका गुणभूत है, उसके गुण से सम्पन्न

है, वह उसी की तरह अर्थवान् धातु है; इसलिए आगमी के ग्रहण में आगम—विशिष्ट का ग्रहण होगा। इसलिए प्रणिदापयति का 'दाप्' 'दा' माना जायगा अन्यत्र जहाँ अर्थवान् को आगम नहीं हुआ है जैसे 'प्रनिदारयति' में वहाँ का 'दार' दा नहीं माना जायगा। इस तरह "साँप भी मर गया और लाठी भी न टूटी" ॥

वस्तुतः यह परिभाषा स्थानिवत् सूत्र से ही गतार्थ है। इसलिए इसकी कोई आवश्यकता नहीं है। इस पचड़े में पड़ने की आवश्यकता नहीं है कि निर्दिश्यमान परिभाषा स्थानिवत्' सूत्र के विषय में कभी प्रवृत्त ही नहीं होती या वह हमेशा प्रवृत्त होती है। केवल इतना मानना चाहिए कि जो निर्दिश्यमान है उसको आदेश होगा और जो निर्दिश्यमान नहीं है उसको आदेश नहीं होगा। इस मन्तव्य के साथ साथ हम 'यदागमपरिभाषा नहीं मानते हैं। प्रणिदायति में दाप् में दात्व स्थानिवद-भाव से ही आजायगा; क्योंकि यहाँ भी दा 'आनुमानिक' स्थानी है और दाप् 'आनु-मानिक आदेश'। "अनागमकानां सागमका आदेशाः" इससे यही संकेत मिलता है।

अपिबत् में अडागम विशिष्ट (अपा) को पिबादेश नहीं होगा; क्योंकि वह निर्दिश्यमान नहीं है सूत्र में निर्दिष्ट षष्ठी प्रकृति से जिसकी प्रथम उपस्थिति हो; वह निर्दिश्यमान है। पा घ्रा ध्मा सूत्र में षष्ठी की प्रकृति से जिसकी प्रथम उप-स्थिति हुई है; वह 'पा' है; 'अपा' नहीं है। इसलिए 'पा' को ही 'पिब' आदेश होगा। इसी प्रकार जरायाः सूत्र में निदिष्ट षष्ठी की प्रकृति से प्रथम उपस्थिति 'जरा' की होती है। इस लिए उसी को जरस् आदेश होगा। इस तरह उपसर्ग और अडागमादि से रहित उस शब्द को निर्दिश्यमान मानेगे; जो षष्ठी की प्रकृति का बोध्य हो इस प्रकार 'अपिबत्' निर्जरसौ आदि में कोई दोष नहीं होगा। 'तिसृणाम्' में 'तिसृ' स्थानिवत् माना गया है। इसलिए कि वह "त्रिवत्" है। इसलिए त्रेस्त्रयः में निर्दिष्ट षष्ठी की प्रकृति से बोध्य 'तिसृ' है ही और वह उपसर्ग तथा अडाग-मादि से अघटित है इसलिए उसे त्रय आदेश प्राप्त था। उसके निवारण के लिए भाष्यकार का सकृद् गति न्याय का आश्रय करना उचित ही था। इस तरह 'निर्दिश्यमान' का विशेष लक्षण करने पर "यदागम" परिभाषा को स्थानिवत् सूत्र से गतार्थ माना जा सकता है।

इति शिवम्

नन्वेवमुदस्थादित्यादौ 'उदः स्थास्तम्भोः पूर्वस्य' इति पूर्वसवर्णापत्तिरत आह—

अथ निर्दिश्यमानस्यादेशाः भवति ॥१२॥

**परिभाषावतरणम्**

यदागमपरिभाषायां स्वीकृतायाम् उत्पूर्वकात् स्थाधातोर्लुङि, लावस्थायामटि, तिपि, च्लौ, तस्य सिजादेशे "अस्था" इत्यस्य 'यदागमपरिभाषया' स्थारूपत्वाद् "गातिस्थाघुपाभूभ्यः सिचः परस्मैपदेषु" २.४.७७ इति सिचो लुकि इतश्चेतीकारलोपे कृते निष्पन्ने 'उदस्थात्'इत्यत्र 'यदागमपरिभाषया' 'अस्था' शब्दे स्थातिदेशाद् 'उदः स्थास्तम्भोः पूर्वस्य' ८.४.६१ इति पूर्वसवर्णापत्तिरिति चेन्न 'निर्दिश्यमानस्यादेशाः भवन्ति' (परि० सं० १२) इति परिभाषास्वीकारात् । 'उदः स्थास्तम्भो'रित्यत्र निर्दिश्यमानः स्थाशब्दः । अत एव उदव्यवहितपरस्य'स्था' शब्दस्यैव पूर्वसवर्णः । तेन उत्थानमित्यत्रैव पूर्वसवर्णः नतु उदस्थादित्यादौ । 'यदागम' परिभाषाया इयं परिभाषा बाधिका ।

'निर्दिश्यमान' परिभाषा ॥१३॥

'यदागम' परिभाषा मानने पर "उदस्थाद्" में उद् पूर्वक स्था धातु से लुङ्लकार, अडागम तिप् प्रत्यय, अनुबन्ध लोप इलोप, च्लि, सिजादेश, सिच् का लुक् करने पर उद् अस्थात् यहाँ "उदः स्थास्तम्भो पूर्वस्य" इस सूत्र से पूर्वसवर्ण हो जायगा; क्योंकि 'यदागम' परिभाषा के बल से 'अस्था' को 'स्था' माना जायगा । इस तरह अका व्यवधान पूर्वसवर्ण में बाधक नहीं बन पायेगा । इस लिए नयी परिभाषा मानी गयी '**निर्दिश्यमानस्यादेशा भवन्ति**" । निर्दिश्यमान को आदेश होता है । अर्थात् सूत्र में षष्ठी-विभक्ति के प्रकृति के रूप में जिसका निर्देश है; उसको आदेश होता है । इस तरह परिभाषा मानने पर "उदः स्थास्तम्भोः" (८.४.६१) का अर्थ होगा उद् से अव्यहित पर में विद्यमान जो स्था उसको पूर्वसवर्ण हो यहाँ 'अकार' का व्यवधान होने के कारण पूर्वसवर्ण की प्राप्ति नहीं होगी ।

उदः स्थास्तम्भोः" सूत्र में यदि लुप्तषष्ठचन्त सकार का प्रश्लेष करें और उद् से पर स्था या स्तम्भ सम्बन्धी सकार को पूर्व सवर्ण हो ऐसा अर्थ करके उक्त दोष का निवारण करें तो "निर्जरसौ" इत्यादि में "पदाङ्गाधिकारे तस्य च तदन्तस्य च" (प० सं० ३०) अर्थात् पदाधिकारी और अङ्गाधिकारी कार्य जिसको विहित है, उसे भी होता है और वह शब्द जिसके अन्त में है; उसे भी होता है ) इस नियम से सम्पूर्ण "निर्जर" शब्द को एकदेश विकृत न्याय से प्राप्त जरस् आदेश के निवारण के लिए "निर्दिश्यमान-परिभाषा स्वीकार करना आवश्यक ही है । यद्यपि "जराया जरसन्यतरस्याम्" ७.२.१०१ यहाँ अनुवृत्त अङ्गस्य में अवयव षष्ठी मानकर अजादि विभक्ति से अव्यवहित पूर्व में विद्यमान, अङ्गावयव जरा शब्द को जरस्

**निर्दिश्यमानस्यादेशा भवन्ति ।।१३।।**

**'षष्ठी स्थानेयोगा' इति सूत्रमावर्त्तते, तत्र द्वितीयस्यायमर्थः । षष्ठयन्तं निर्दिश्यमानमुच्चार्यमाणसजातीयमेव निर्दिश्यमानावयवरूपमेव वा स्थानेन स्थान-निरूपितसम्बन्धेन युज्यते न प्रतीयमानमिति । तेनेदं सिद्धम् ।**

---

**परिभाषायां प्रमाणम्**

'षष्ठीस्थाने योगा' १.१.४९ इति सूत्रस्यावृत्तिः क्रियते । तत्र प्रथमं सूत्रम् अनिर्धारितसम्बन्ध-विशेषायाः षष्ठ्याः स्थानेयोगत्वबोधकम् । द्वितीयस्मिंश्च सूत्रे षष्ठीपदं लक्षणया षष्ठ्यन्तपरम्; षष्ठी अन्ते यस्येति तदर्थः । षष्ठ्यन्तं च निर्दिश्य-मानम् अर्थात् सूत्रे उच्चार्यमाणम् । तत्र सूत्रे उच्चार्यमाणस्यादेशकार्यासम्भवेन उच्चार्यमाणसजातीयं गृह्यते । तथा च उच्चार्यमाणसजातीयं स्थाननिरूपितसम्बन्धेन युज्यते; न प्रतीयमानम् अर्थात् 'यदागम' न्यायेन 'येन विधिस्तदन्तस्य १.१.७२ इत्यादिशास्त्रेण च ग्राहितम् । अथवा निर्दिश्यमानावयवरूपमेव वा स्थानेन स्थान-निरूपितसम्बन्धेन युज्यते । 'अथवे'ति पक्ष-स्वीकारः 'अतिसः' इत्यादौ तच्छब्दाकार-स्य 'तदोः सः सावनन्त्ययोः ७.२.१०६ इति सत्त्वार्थः आदितकारस्य च सत्वा-भावार्थः । तदोस्सः सावनन्त्ययोरित्यत्र त्यदादीनामः ७.२.१०२ इत्यतः त्यदादीना-मित्यनुवर्तते अङ्गस्य इत्यस्य चाधिकारः । तेन त्यदाद्यन्तं यदङ्गं तदवयवस्य त्यदादि-पदीयनिर्दिश्यमानस्य योऽवयवोऽनन्तस्तकारो दकारश्च तस्य सः स्यादित्यर्थः सम्पन्नः । अत एवातिस इत्यादौ आदितकारस्य त्यदादिपदीयनिर्दिश्यमानावयवत्वाभावान्न सकारादेशः । तत्र तच्छब्दस्य तदादिपदजातीयत्वाभावेन पूर्वनिर्वचनाविषयतया अथ-वेत्यादिद्वितीयनिर्वचनं स्वीक्रियते । अथ च तस्य स्थानेन योगोऽपि नास्ति; किन्तु तदवयवस्यैवेति द्वितीयं निर्वचनम् । निर्दिश्यमानावयवत्वरूपमेवेत्यस्य षष्ठीप्रकृतिजन्य-प्राथमिकोपस्थितीयविषयताश्रयत्वमेवेत्यर्थः ।

---

आदेश हो, ऐसा अर्थ करने पर 'निर्जरसौ' में परिभाषा के बिना भी निर्वाह सम्भव दिखाई पड़ता है; तथापि "अपिबत्" इत्यादि स्थल में लावस्था में अट् करने पर 'अपा' को प्राप्त पिबादेश रोकने तथा केवल 'पा' को पिबादेश करने के लिए यह परिभाषा आवश्यक है ही ।

"षष्ठी स्थाने योगा" १.१.४९ इस सूत्र की आवृत्ति करते हैं । प्रथम का अर्थ है जिस षष्ठी का अर्थविशेष ज्ञात न हो, उसका अर्थ 'स्थान' मानना चाहिए । द्वितीय का अर्थ है षष्ठ्यन्त ही अर्थात् उच्चार्यमाण सजातीय ही—निर्दिश्य-मानावयव रूप ही—स्थान के साथ अर्थात् स्थान निरुपित सम्बन्ध के साथ युक्त होता है । किन्तु प्रतीयमान का स्थानेन योग नहीं माना जाता । जैसे "पाघ्रा" सूत्र में षष्ठ्यन्त है 'पा'; उसीका स्थान के साथ योग होगा अर्थात् उसी के स्थान में

